प्रकाशक :
रामजी गुप्त,
प्रामाणिक प्रकाशन,
३५, लाजपत कुंज,
सिविल लाइन्स, आगरा


प्रथम संस्करण, मई, १९६७
११०० प्रतियाँ
मूल्य : २० रुपये

मुद्रक :
दुर्गा प्रिंटिंग वर्क्स
रैली नं० २, आगरा

हकार् · आकार्य—पुकारना १०४ ७। हकार हक्कार आकार—पुकार ८६ ३। हटतार हट्ट+ताल—हाटो मे ताला लगाने की स्थिति ६२ १। हर गृह—घर ३५४ ७ (दे० पद्मावत ३७८.६)। हरि हडि—[काष्ठ की] वेड़ी ७४ ३। हरुव हलुक लघु+क—हल्का २३३ २। हाडी भाण्ड+इका—पात्र-विशेष १५२ ६। हास हस १४६.१। हार्—थकना २७६ ४। हिर्—हिलना १६६ ४, ३३६ ४। हिरि ह्री—लज्जित होना ११८ ७। हिरगाना—हिलग करना, पास लाना २४२ ४। हिलोर : हिल्लोल—बडी लहर २४५ २। हीड्—चलना-फिरना २५ ६। हुल्हस् उल्लस् उल्लसित होना १ ७। हेठ हेट्ठ अधस् (?)—नीचे का भाग २१२.७।

# प्रस्तावना

'चादायन' की फारसी-अरवी मे लिखी हुई कतिपय खंडित प्रतियो मे विखरे हुए ८० कडवको को नागरी मे लिपिबद्ध कर प्रस्तुत करने का प्रथम प्रयास अव से सात-आठ वर्ष पूर्व इन पक्तियो के लेखक ने किया था। इसके अनतर क० मु० हिन्दी तथा भाषाविज्ञान विद्यापीठ के तत्कालीन निदेशक डॉ० विश्वनाथ प्रसाद ने फारसी मे लिपिवद्ध भोपाल की एक प्रति के कडवको को, जो प्रिंस ऑव वेल्स म्यूजियम वंबई मे थी, नागरी मे लिपिवद्ध किया था। ये दोनो प्रयास एक ही जिल्द मे उक्त विद्यापीठ द्वारा १९६२ मे 'चदायन' नाम से प्रकाशित हुए थे। तीन वर्षो के लगभग हुए डॉ० परमेश्वरी लाल गुप्त ने जॉन राइलैण्डस लाइब्रैरी, मैनचेस्टर की एक प्राचीन प्रति, तथा अन्य कुछ नवीन सपादन-सामग्री के साथ उक्त प्रतियो का भी उपयोग करते हुए, जो मेरे और डॉ० विश्वनाथ प्रसाद द्वारा प्रस्तुत किए हुए पाठो मे प्रयुक्त हो चुकी थी, 'चदायन' नाम से रचना का एक पूर्णतर पाठ प्रस्तुत किया। इन प्रयासो ने हिंदी सूफी प्रेमाख्यान परपरा की प्रथम रचना के सबध मे जहाँ विचारणीय सामग्री प्रस्तुत की, वहाँ रचना के एक ऐसे आलोचनात्मक सस्करण के अभाव की ओर भी निर्देश किया जिसको रचना और उसकी परपरा के अध्ययन के लिए एक अधिक निश्चयपूर्ण आधार वनाया जा सकता। प्रस्तुत प्रयास इसी लक्ष्य को सामने रखते हुए किया गया है।

ऊपर उल्लिखित प्रतियो के अतिरिक्त और उन सव की अपेक्षा पूर्णतर रचना की एक प्रति जयपुर के एक साहित्य-सेवी श्री रावत सारस्वत के पास थी और यह प्रति नागरी मे थी, जवकि शेप समस्त प्रतियाँ फारसी-अरवी लिपियो मे थी। लगभग छ मास हुए इसी पाठ-शोध के प्रसग मे मैने श्री सारस्वत को रचना के एक कडवक का पाठ अपनी प्रति से भेजने को लिखा, तो उन्होने न केवल उसका पाठ मुझे भेजा, वल्कि मेरी पाठ-शोध-निष्ठा को देखकर उन्होने लिखा कि यदि मै रचना का आलोचनात्मक पाठ-सपादन करने को प्रस्तुत हूँ तो वे उक्त प्रति को दे सकते थे और तदनतर उन्होने उक्त प्रति विद्यापीठ को दे भी दी।

इस अतिम प्रति के उपयोग के लिए मैं आगरा विश्वविद्यालय के विद्यानुरागी कुलपति, जिसका उक्त विद्यापीठ एक अभिन्न अग है, डॉ० श्री रन्जन जी

का हृदय से आभारी हूँ, जिन्होने प्रस्तुत कार्य के लिए उक्त प्रति के उपयोग की अनुमति दी। शेष प्रतियो मे से कुछ के फोटोग्राफ का उपयोग मैं अपने पहले के प्रकाशित कार्य मे कर चुका था, प्रिंस ऑव वेल्स म्यूजियम मे सुरक्षित भोपाल की त्रुटित प्रति के फोटोग्राफ जो डॉ० विश्वनाथ प्रसाद द्वारा प्रस्तुत किए हुए रचना के पूर्वोल्लिखित सकलन मे प्रयुक्त हो चुके थे, विद्यापीठ मे सुरक्षित थे, राइलैण्ड्स पुस्तकालय मैनचेस्टर की प्रति के फोटोग्राफ राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर के पुस्तकालय मे मुझे उस समय मिल गए थे जब मैं चार वर्ष पूर्व वहाँ पर था, मसाचसेट्स के होफर-सग्रह के दो पृष्ठो के अक्स 'मध्ययुगीन' हिंदी प्रेमाख्यान के लेखक और मेरे प्रिय शिष्य डॉ० श्याममनोहर पाण्डेय ने दो-ढाई वर्ष पूर्व भिजवाए थे, जब वे शिकागो विश्वविद्यालय मे अमेरिका मे थे। इन अन्य सामग्रियो के भी स्वामियो और उपयोग-सूत्रो का मैं हृदय से आभारी हूँ।

मुदर छपाई के लिए मैं स्थानीय दुर्गा प्रिंटिंग वर्क्स, और विशेष रूप से उसके व्यवस्थापक श्री पुरुषोत्तमदास भार्गव को धन्यवाद देता हूँ जिन्होने बडी तत्परता के साथ पुस्तक छापी है। कुछ भूलें रह गई हैं, जो पुस्तक के अन्त मे शुद्धि-पत्र मे दी हुई है। पाठक कृपया इन्हे शुद्ध कर पढेंगे।

प्रस्तुत प्रयास भी उसी परपरा मे है जिसमे लेखक के अधिकतर पूर्ववर्ती प्रयास है—रचना के निर्धारित पाठ को देते हुए सदर्भ, शीर्षक, पाठ-टिप्पणियाँ, पाठातर, अर्थ और शब्द-कोश देने के अतिरिक्त भूमिका मे रचना से सबधित समस्त समस्याओ पर एक मौलिक प्रकाश डालने का यत्न किया गया है। इस प्रयास मे स्वीकृत पाठो के उन अशो को जिनके पाठान्तर दिए गए हैं अको से चिह्नित करने के स्थान पर उलटे कामो से चिह्नित किया गया है, जिससे इस भ्रम की सभावना न रहे कि पाठातर स्वीकृत पाठ के किन अशो के हैं। आशा है कि इस नवीनता से पाठको को यथेष्ट सुविधा होगी।

आगरा
८-५-६७

माताप्रसाद गुप्त

## विषय-सूची

*प्रियवर*

राम तथा श्याम

*को*

*सस्नेह*

# भूमिका

## १ दाऊद और उनके समसामयिक

रचना मे दाऊद ने अपने विपय मे वहुत कम लिखा है। उन्होने रचना की तिथि सन् ७८१ दी है,[१] जो विक्रमीय स० १४३६ के वरावर होती है, इसलिए कदाचित् स० १४०० के आस-पास उनका जन्म और स० १४७५ के आस-पास उनका निधन माना जा सकता है। रचना का स्थान उन्होने दलमौ (डलमऊ) नगर वताया है, जो गगा-तट पर स्थिति था।[२] यह नगर उत्तरप्रदेश के रायवरेली जिले मे अव भी है और एक अच्छा कस्वा है। यहाँ के मीर उनके समय मे मलिक वया के पुत्र मलिक मुवारक थे, जैसा कि दाऊद ने लिखा है।[3]

रचना के प्रारभ मे दाऊद ने पाँच कडवको मे खानेजहाँ की प्रशसा की है[४], और उसे 'सयाना मत्री' कहा है।[५] साथ ही उन्होने शाहे-वक्त के रूप मे फीरोजशाह की प्रशसा की है।[६] इतिहास के अनुसार खानेजहाँ फीरोजशाह का वजीर था, जिसका देहान्त ७७२ हि० मे हो गया था, और जिस समय दाऊद ने प्रस्तुत काव्य की रचना की, उसका वजीर खानेजहाँ का पुत्र जौना शाह या जूना शाह था।[७] दाऊद ने भी वजीर के रूप मे जौना शाह का उल्लेख किया है।[८] 'खानेजहाँ' एक उपाधि थी, जो कि सभव है जौना शाह को भी दी गई हो, इसलिए इन उल्लेखो मे परस्पर कोई विरोध नही ज्ञात होता है। इन खानेजहाँ को दाऊद ने 'खाँद' (खाविन्द-फा०) लिखा है—

'खाँद' खान जी(वि ?) ना और गुनी को आहि।

'खाँद' पान गै दान दिवावै।[९]

'खाविन्द' 'स्वामी' का फारसी पर्याय है, इसलिए यह निश्चित है कि दाऊद खानेजहा के आश्रित थे। यद्यपि दाऊद ने लिखा नही है, किन्तु यह अनुमान

---

१ कडवक १७। २ वही। 3 वही। ४ कडवक १०-१४। ५ कडवक १०। ६ कडवक ८। ७ 'मुतखिवुत्तवारीख' से श्री एस० एच० अस्करी के 'रेयर फ्रैगमेट्स आफ् चदायन ऐंड मृगावती' शीर्षक लेख मे पृ० ७ पर उद्धृत। ८ कडवक १७। ९ क्रमश. कडवक १० तथा ११।

किया जा सकता है कि प्रस्तुत काव्य की रचना उन्होने खानेजहाँ के अनुरोध पर की होगी।

दाऊद 'मौलाना' कहलाते थे [जिस का अर्थ विद्वान् होता है यह अलवदायूनी के उनके सबध के एक उल्लेख से ज्ञात होता है।[10] रचना के एक कडवक मे जहाँ 'दाऊद' का नाम आता है, उसके एक पाठ मे 'मौलाना' उपाधि जुडी हुई है।[11] यह उपाधि स्वत कवि ने अपने नाम के साथ न रक्खी होगी, यह निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है, किन्तु इससे इस वात का समर्थन होता है कि दाऊद को 'मौलाना' की उपाधि प्राप्त थी, और वे 'मौलाना' के रूप मे प्रसिद्ध भी थे। हिन्दी के कुछ इतिहास-लेखको ने उन्हे 'मुल्ला' कहा है, जो अशुद्ध है।

एक 'मौलानाज़ादा' दाऊद का उल्लेख इतिहास-ग्रथो मे मिलता है, जिन्होने सुल्तान मुहम्मद तुगलक के देहावसान के अनतर उसके उस वजीर ख्वाजाजहा की ओर से दूतत्व किया था, जिसने किसी को मुहम्मद तुगलक का पुत्र कहकर दिल्ली की गद्दी पर विठा दिया था। कहा गया है कि तीन अन्य व्यक्तियो के साथ इन 'मौलानाज़ादा' को भी उसने फीरोज़शाह की सेवा मे यह समझाने-बुझाने के लिए भेजा था कि वह दिल्ली की ओर न बढे, किन्तु उसने ख्वाजाजहा का यह अनुरोध स्वीकार नही किया और उक्त 'मौलानाजादा' के द्वारा उत्तर भेजा कि जिस व्यक्ति को उसने दिल्ली के तख्त पर बिठाया था, वह मुहम्मद तुगलक का पुत्र नही था, इसलिए उसे मुहम्मद तुगलक का वैध उत्तराधिकारी वह नही स्वीकार सकता था, और इसके इसके पश्चात् उसने आगे बढकर दिल्ली के सिहासन पर अधिकार भी कर लिया था। ('तारीखे फीरोज़शाही', पृ० १११, तथा 'तारीखे मुवारकशाही' पृ० १२१)। किंतु यह मानने के लिए पर्याप्त कारण नही दिखाई पडता है कि उक्त 'मौलाना-ज़ादा' दाऊद और 'चदायन' के रचयिता दाऊद, जो अपनी विद्वत्ता के कारण 'मौलाना' कहलाते थे, एक ही व्यक्ति थे। यदि हमारे दाऊद ख्वाजाजहा के विश्वास और प्रीतिपात्र रहे होते, जैसे वे इन उल्लेखो मे वताए गए है, तो वे किसी न किसी रूप मे इसका उल्लेख अवश्य करते। मेरी समझ से दोनो व्यक्ति एक-दूसरे से भिन्न थे।

दाऊद ने अपने गुरु का नाम जैनुद्दीन वताया है और रचना के प्रारम्भ मे

[10] दे० 'मुतख़िबुतवारीख़' का ऊपर उद्धृत सन्दर्भ। [11] कडवक ३२९।

उनकी भी स्तुति की है।[१२] किन्तु इन जैनुद्दीन के सबध मे और कोई जानकारी उन्होने नही दी है और न अन्यत्र से प्राप्त हो सकी है।

रचना मे दाऊद ने तीन स्थानो पर तीन विभिन्न व्यक्तियो को सबोधन भी किया है—ये है मुहम्मद, सिराजुद्दीन तथा मलिक नत्थन।[१३] इनके सबध मे कोई जानकारी न हमे दाऊद की रचना से मिलती है और न इतिहास से। एक मीर मसूद (मसऊद) को भी उनका समसामयिक माना गया है, किन्तु वह अशुद्ध है, वह 'मेरड सूधि' का अपपाठ मात्र है।[१४]

## २ रचना-काल और स्थान

मौलाना दाऊद के समय के सम्बन्ध मे कुछ विवाद रहा है, किन्तु अल्बदायूनी के एक उल्लेख से उसका समाधान हो जाता है। 'मुतखिबुत्तवारीख' मे उसने लिखा है—'सन् ७७२ हि० (१३७० इस्वी) मे खानेजहा, जो फीरोजशाह का प्रधान मत्री था, मर गया और उसका लडका जूना शाह (या जौना शाह) उसके पद पर नियुक्त हुआ। 'चदायन' जो हिन्दी की एक मसनवी है और लोरिक तथा चादा के प्रेम का वर्णन करती है, उसके लिए मौलाना दाऊद द्वारा रची गई थी। यह इन भूभागो मे इतनी अधिक प्रख्यात है कि इसकी प्रशसा करना अनावश्यक होगा। मखदूम शेख तकीउद्दीन वाइज रब्बानी ने एक अवसर पर इससे कुछ अश पढ कर सुनाए, तो इसे सुनकर लोगो को एक अद्भुत आनद प्राप्त हुआ। जब उस युग के कुछ विद्वानो ने शेख से मसनवी को इस प्रकार महत्व देने का कारण पूछा, तो उन्होने उत्तर दिया कि यह पूरी रचना ईश्वरीय सत्य तथा सकेतो से भरी हुई थी, रोचक थी, ईश्वर-प्रेमियो और उपासको को आनदपूर्ण चिन्तन की सामग्री प्रदान करती थी, 'कुरान' की कुछ आयतो का मर्म स्पष्ट करने मे उपयोगी थी और भारत के मधुर गीतो की परिचायिका थी।[१५]

कुछ समय हुआ, श्री अगरचद नाहटा ने 'मिश्रबधु विनोद' की कुछ भूलो की ओर ध्यान आकृष्ट करते हुए लिखा था कि मौलाना दाऊद की इस रचना की तिथि ७८१ हि० है जो १४३१ वि० होती है, ओर यह लिखते हुए उन्होने उसकी एक प्रति से कुछ पक्तिया भी उद्धृत की थी।[१६] यह प्रति कदाचित् बी० थी, जिसके अनुसार सबधित पक्तिया निम्नलिखित है —

---

[१२] कडवक ९। [१३] क्रमशः कडवक ७५, २६५ तथा ३२९। [१४] कडवक २६५। [१५] एस० एच० अस्करी : 'रेयर फ्रैगमेन्ट्स ऑव चंदायन ऐंड मृगावती' पृ० ७ पर उद्धृत। [१६] नागरी प्रचारिणी पत्रिका, वर्ष ५४, अक १, पृ० ४२।

वरस सातै(त) सै होये इक्यासी ।
तिहि या(य)ह कवि सरसे(स) उभासी ।।
साहि पेरोज ढीली सुलतानू ।
जोना साहि इजीरु(उजीरु) बखानू ।।
दलमौ (डलमउ) नयरु बसै नवरगा ।
उपरि कोटु तले बहै गगा ।।[१७]

अलबदायूनी के ऊपर उद्धृत विवरण से इस तिथि का मेल पूरा बैठता है, इसलिए इसमे कोई सन्देह अब शेष नही है कि मौलाना दाऊद की उपर्युक्त रचना सन् ७८१ हि० की है । किन्तु ७८१ हि०=१४३६ वि० है ।[१८] रचना का स्थान भी निर्विवाद रूप से डलमऊ है, जो अब उत्तर प्रदेश के रायबरेली जिले मे स्थिति है, जहाँ पर कवि निवास करता था, जो रचना मे वहा के मीर मलिक मुबारक की विस्तृत प्रशसा से प्रकट है ।[१९]

## ३. रचना का नाम-रूप

एक कडवक जो रचना के 'विसहर खण्ड' के अत मे आता है, और जिसमे रचना के नाम का उल्लेख हुआ लगता है, इस प्रकार है—

'दाऊद कवि चादायनि(न?) गाई' । जेइ र (रे) सुना सो गा मुरुझाई ।
धनि ते बोल धनि लेखनहारा । धनि ते अखिर धनि अरथु विचारा ।
हरदी जात सो चांदा रानी । साप डसी हउ सोइ बखानी ।
'तउ र(रे) कहा मइ यहु खडु गावउ' । 'कथा कावि' कइ लोग सुनावउ ।
नथन मलिक दुख बात उभागी । सुनहु कान दइ बहु गुनयारी ।
अउर केत मइ करउ वीनती सीसु नाइ कर जोरि ।
इकइक सुनि मुनि बोलु विचारी कहौ जो ह्रिदो(हिरदौ) तौरि ।।[२०]

इस कडवक के प्रथम चरण का ऊपर दिया हुआ पाठ वी० प्रति का है, मै० का उसका पाठ है—'मौलाना दाऊद यह कवि गाई' और म० का है—'दाउद कवि जउ चादा गाई' । प्रथम चरण का मै० का पाठ पूर्ण रूप से स्वीकार्य नही है, क्योकि दाऊद स्वत अपने को 'मौलाना' नही लिख सकते थे, शेष दो विचारणीय है ।

अवधी की सूफी प्रेमाख्यान परपरा मे काव्यो का नाम प्राय नायिका के नामो से अभिन्न है—'मृगावती', 'पदुमावती', 'मधुमालती' आदि नामो से

[१७] कडवक १७ । [१८] देखिए—स्वामी कन्नू पिल्लई : इडियन एफिमिरस । [१९] कडवक १५-१६ । [२०] कडवक ३२९ ।

यह प्रकट है। प्रस्तुत रचना की नायिका 'चाद' है, जिसका नाम छद की आवश्यकताओ के कारण 'चादा' भी मिलता है। इसलिए रचना का नाम 'चाद' या 'चादा' हो ही सकता है। साथ ही कवि ने अपनी रचना को 'कथा काव्य' कहा है—'कथा कावि कइ लोक सुनावउ', इसलिए रचना का पूरा नाम 'चाद-कथा' रहा हो तो भी आश्चर्य न होगा। किन्तु इस प्रसग मे एक तथ्य और भी विचारणीय है। जैसा हम इसी शीर्षक मे आगे देखेगे, रचना सभवत २७ खडो मे विभक्त थी, और चंद्र की स्थितियो के नक्षत्र भी भारतीय ज्योतिप के अनुसार २७ है, साथ ही नायिका को आकाश के चन्द्र का अवतार कहा गया है, और इस प्रकार की उक्तियो का भी प्रयोग रचना मे हुआ है जिनमे नायिका आकाश के चाद के रूप मे प्रस्तुत की गई है, और नक्षत्रो के प्रसग मे 'अयन' का अर्थ उनका वृत्त या मार्ग होता हे, इसलिए 'चादायन' या 'चदायन' नाम भी काफी सभव लगता है।

वी० पाठ मे 'चादायन' के स्थान पर जो 'चादायनि' मिलता है, वह उसकी एक विशिष्ट प्रकृति के कारण भी हो सकता है इस पाठ मे कही-कही पर अकारान्त एक० पु० के स्थान पर इकारान्त कर्त्ता-कर्म कारको के चिह्न के रूप मे भी प्रयुक्त हुआ है। अपभ्रश और पुरानी हिन्दी की भाति इकारान्त प्रस्तुत रचना मे भी प्राय. अकारान्त एक० पु० सज्ञाओ के करण-अधिकरण कारको के चिह्न के रूप मे ही मिलता है, किन्तु वी० पाठ मे वह कही-कही पर कर्त्ता-कर्म कारको के चिह्न के रूप मे भी प्रयुक्त हुआ है' जो नीचे दिए हुए वी० के पाठातरो पर दृष्टि डाल कर स्वत देखा जा सकता है—

कर्त्ता 'महरि' दीत वावन कह चादा (३९ ७), जहा 'महरि' पटसारि सवारी (४१ १), मैं न अकेले सव 'जगि' देपा (६६ ५), उलटि 'समदि' जनौ मानिक रहे (६८ ४), 'महरि' मदिर चढि देपा (९२ ६), राय 'महरि' घरि आपनु साजा (१०२.१), भाटि कहा तव राइ स्यो (१०४ ६), 'महरि' काढि केकान पलाने (११८ १), सुना 'सियारि' पितर पख आवा (१२० ५), रेवत 'महरि' दीन्ह यकतारी (१२६ १), 'महरि' देपि तौ लोरु वुलावा (१२८ १), लोरिन्हु 'महरि' पाट् वैसारा (१५१ १), 'वीरि' भुआ वरि वरहु फिरावा (१६१ १), परतिहार 'भरि' वैठ दुवारू (३६४ ५), वि(वी)रह 'विपरि' आसिका औधारी (३६६ २), मैना सवद्दु जु 'विपरि' सुनावा (३७० १), सुना 'लोरि' हिय गहवरि आवा (३७० १)।

कर्म बहुरि यही 'षडि' गाउ (६४ ६), राय महरि 'घरि' आपनु साजा (१०२ १), चलहु वेगि 'घरि' जाहि (१६९ ६)।

प्रति की पुष्पिका मे रचना का नाम 'कथा चादायन' आता भी है (दे० आगे 'रचना की सपादन-सामग्री' शीर्षक के अन्तर्गत दिया हुआ बी० प्रति का परिचय), इससे भी इसी की पुष्टि होती है।

'चादायनि' को स्त्री० वाची रूप मानकर उसे नायिका तथा उसके आधार पर रचना दोनो के नामो के रूप मे भी ग्रहण किया जा सकता है, जिस प्रकार उसके कुछ लोक-गाथा रूपो मे हुआ है। इस दशा मे शब्द 'चान्द्रायणिका' से व्युत्पन्न होगा, जिसका अर्थ होता है 'चन्द्रायण व्रत करने वाली स्त्री'। यद्यपि कथा मे इस नाम के लिए कोई आधार नही मिला है, किन्तु नामकरण कभी-कभी विना आधारो के भी हो जाता है, इसलिए यह विकल्प भी विचारणीय है। यह अवश्य है कि नायिका के नाम के रूप मे 'चादायनि' रचना मे एक स्थान पर भी नही आया है, 'चाद' या 'चादा' ही आया है।

किन्तु वी० प्रति के प्रारम्भ मे प्रति का परिचय 'चदायन' नाम के साथ दिया गया है 'नुसखह चंदायन गुफ्तार मौलाना दाउद दलमई'। इस प्रति की पाठ-परपरा फारसी लिपि की थी, यह भली-भाँति देखा जा सकता है। फारसी मे मिलने वाले ऐतिहासिक ग्रथो मे भी यही नाम मिलता है। अतः यह असभव नही है कि फारसी लिपि के माध्यम से इस ग्रथ से परिचय प्राप्त करने वाले लोगो मे 'चदायन' नाम ही प्रचलित रहा हो।

फलत 'चाद' 'चादा', 'चाद कथा', 'चादायन', 'चादायनि' और 'चंदायन' मे से कौन-सा निश्चित रूप से रचना का नाम रहा होगा, यह कहना कठिन है। इस कठिनाई की स्थिति मे इस सस्करण के लिए मैने 'चादायन' नाम स्वीकार किया है, जो कि मुझे सबसे अधिक सभव लगा है।

इस रचना के स्फुट कडवको का जो सकलन मैने पहले किया था, उसमे भी ऊपर उद्धृत कडवक आता था, क्योकि म० मे, जो उस सकलन की एक आधार-भूत प्रति थी, यह कडवक मिलता था। उसमे चौथी अर्द्धाली के प्रथम चरण का पाठ मैने इस प्रकार दिया था—

तोर (लोर) कहा मइ यहि खड गाऊ (गावउ)।

और उसके आधार पर मैंने लिखा था कि रचना मे 'लोर-कहा' नाम आता है, जो 'लोर-कथा' का अपभ्रंश है (भूमिका, पृ० ४)। किंतु कडवक का जो पाठ मैंने अब दिया है, वह बाद मे प्राप्त अन्य दो प्रतियो मँ० तथा वी० की सहायता से निर्धारित हुआ है, इसलिए रचना के नाम के संबध का मेरा पूर्ववर्ती अनुमान अब स्वीकार्य नही है।

जहाँ तक रचना के रूप का प्रश्न है, वह उद्धृत कडवक की चौथी अर्द्धाली मे दिया हुआ है और वह है 'कथा-काव्य' अर्थात् कथा-प्रधान वह रचना जिसे काव्य का रूप दिया गया हो। 'कथा' शब्द का प्रयोग रचना मे अन्यत्र भी इसी अर्थ मे हुआ है (यथा ६१ ६)। साथ ही कवि ने उसके खड-विशेष के गान करने का उल्लेख किया है, इससे यह प्रकट है कि यह कथा-कृति खडो मे विभाजित थी। यह खड-विभाजन अव रचना की किसी-प्रति मे नही मिलता है, किन्तु मैं० मे कडवक के शीर्पक मे 'विसहर खड' की समाप्ति का स्पष्ट उल्लेख हुआ है · "आखिर विसहर खड चद सुखन फरमूदने मौलाना नत्थन।" इमसे यह प्रमाणित होता है कि मैं० के किसी पूर्वज मे खड-विभाजन अवश्य था, और इस खड को उसमे 'विसहर खड' कहते हुए समाप्त किया गया था। एक अन्य स्थान पर रचना मे पुन इसी प्रकार 'खड' शब्द का प्रयोग हुआ है जैसा कि विवेच्य कडवक मे हुआ है जव वाजिर राव रूपचद से चादा का शृगार-वर्णन प्रारभ करते हुए उसकी माग का वर्णन करता है, राव कह उठता है, कि वह इसी खड को गाए—

राउ रूपचद वोला वहुरि इहइ 'खड' गाउ।[21]

फलत यह निश्चित है कि रचना अपने मूलरूप मे खडो मे विभक्त थी, जिनके नाम कदाचित् फारसी की मसनवियो मे खड-विभाजन की प्रथा न होने के कारण रचना के फारसी-सुर्खी-लेखको ने निकाल दिए।

फारसी के शीर्पक कवि के दिए हुए नही हैं, अन्य व्यक्तियो के दिए हुए हैं, यह तथ्य एक तो इससे प्रमाणित है कि सभी प्रतियो मे ये शीर्पक भिन्न-भिन्न है, दूसरे इससे कि ये कभी-कभी गलत भी है। उदाहरण के लिए निम्नलिखित शीर्पको को लीजिए ·

कडवक ५३ अ (दे० परिशिष्ट) शि० कैफियत करदन फिराके माह फागुन पेश सहेलियान जुदाई शौहर=फागुन मास के पति वियोग का सहेलियो के आगे वर्णन करना। किन्तु इस कडवक मे वर्णन माघ मास के कष्टो का है।

कडवक ७५ भो० सिफत मोहरए मह पैकरे चादा मिस्ल औदे कुलाल गुज़ाश्तन=चद्र-वदनी की ग्रीवा की विशेषता को कुम्हार की चाक से अकित करना। किंतु इस कडवक मे ग्रीवा की तुलना कुम्हार की चाक से नही की गई है, वल्कि यह कहा गया है, उसकी ग्रीवा इतनी सुडौल है कि मानो किसी कुम्हार के द्वारा चाक पर रख कर फिराई गई हो।

---

[21] कडवक ६४।

कडवक ९८ मैं० . रजा तलवीदने रसूलान बराए वाज गुश्ज़तन खुद अज़राय=दूतो का अपने जाने के लिए राय से स्वीकृत लेना। किन्तु इस कडवक मे राव रूपचन्द के द्वारा महर के दूतो को दी गई उस धमकी का उत्तर मात्र है जो उन्हे इसके पूर्व के कडवक मे दी गई है।

कडवक १०२ मैं० रोजे दुवम राव रूपचद कसदे हिसार कर्दन व बेरू आमदने महरा जग कर्दन उफ्तादन=दूसरे दिन राव रूपचद का घेरा डालने का सकल्प करना व महर का वाहर आकर युद्ध करने के लिए उठना। किंतु इस कडवक मे न रूपचद के घेरा डालने की घटना आती है और न महर के वाहर निकल कर युद्ध करने की। घेरा कडवक ९२ मे डाला जा चुका है, और महर युद्ध के लिए कडवक १३१ मे बाहर निकलता है।

कडवक ११० भो० लोरिक जानिव खानए राव रफ़तन'' =लोरिक का राव (महर) के घर की दिशा मे जाना । किन्तु लोरिक इस कडवक मे महर के घर नही, अजई के घर जाता है, जो उसको आया जानकर घायल होने का वहाना वनाता है।

कडवक १२३ मैं० जग कर्दने सिगार वा बाठा '' '''''=सिगार का वाठा के माथ युद्ध करना''' ''। किंतु सिगारतो सिह के साथ राव रूपचद की ओर से लडने के लिए युद्ध-भूमि मे उतरा है सीह सिंगार वीर दुइ आए राउ मया करि पान देवाए (१२२ २), और सिह को कुवरू के चेर ने मारा है (१२२.६-७)। कडवक १२२ मे तो वाठ का नाम भी नही आता है।

कडवक १५६ मैं० रफ्तने विरस्पत व वहाने कारी दरखानए लोरिक=काम के वहाने विरस्पति का लोरिक के घर जाना। किंतु कडवक मे विरस्पति काम का वहाना करके लोरिक के घर नही गई है, वह बाजार कुछ सौदा लेने गई हुई थी, और केवल लोरिक के स्नेह के कारण उसके घर की ओर जा पडी है।

कडवक १७० मैं० कैफियत दर तनहाइए लोरिक गोयद=लोरिक एकान्तता मे अपना हाल कहता है। किंतु प्रसग लोरिक का एकान्तता मे अपना हाल कहने का नही है, अपनी असहायता का अनुभव करने का है, वह अपनी असहायावस्था पर व्यथित हो रहा है।

कडवक १७२ मैं० . तलवीदने चादा विरस्पति रा पुरसीदने हिकायते लोरिक=चादा का विरस्पति को वुलाना और लोरिक का हाल पूछना। किंतु कडवक मे चादा विरस्पति ने कोई पिरम कहानी कहने मात्र का अनुरोध करती है, जिससे वह विरह-दुःख को भुला सके।

कडवक १९५ मैं० सिफते तख्ते ज़री व मुकल्लल व जवाहराते(?) चिराग=जरी के तथा मुलम्मा किए हुए तख़्त और दीपो के रत्नो की विशेषता। किन्तु इस कडवक मे तख़्त तथा रत्न-दीपो का कोई प्रसग नही है, प्रसग सुदर पलग और उस पर सोई हुई सुदरी चादा का है।

कडवक १९६ मैं० वेदार कर्दन लोरिक चादा रा अज ख़्वाव=लोरिक का चादा को सोते से जगाना। किन्तु इस कडवक मे कहा गया है कि वहुत चाहते हुए भी वह भय के कारण चादा को जगा न सका।

कडवक १९८ मैं० जवाव दादने लोरिक वर चादा रा वा नरमी=लोरिक का चादा की वात का नरमी से जवाव देना। किंतु नरमी से उत्तर देने की कोई वात इस कडवक मे नही है, केवल लोरिक का चादा से यह कथन आता है कि वह चोर नही है, वरन् उसका प्रेमी है।

कडवक २०७ मैं० गुफ्तने चादा हिकायते इश्क ऊ=चादा का उसके प्रेम का हाल कहना। किन्तु इस कडवक मे चादा लोरिक के इस कथन पर सन्देह व्यक्त करती है कि वह उस पर अनुरक्त है।

कडवक २०९ मैं० गुफ्तने चादा हिकायते मैना वा लोरिक=लोरिक से चादा का मैना का हाल कहना। किन्तु कडवक मे चादा लोरिक से यह कहती है कि मैना जैसी स्त्री के रहते हुए भी वह जो उसके पास आया था, इससे ज्ञात होता था कि वह एक भ्रमर मात्र था, जो किसी पुष्प का रस लेकर पुन उसके पास नही जाता है।

कडवक २२३ मैं० आमदने मादर व पिदरे जानदन(?) दर ख़्वाव साख़्त ने चादा खुदरा=माता-पिता का आना और चादा का स्वय नीद मे होने का वहाना गढना। किंतु कडवक मे वहाना गढने की कोई वात नही है। उसमे दो वाते है एक तो माता-पिता का आकर उसके चरित्र पर सन्देह करना और दूसरी उनका अपने दो भृत्यो को इसलिए भेजना कि वे जाकर यह पता लगाए कि कोई चादा के कक्ष मे कही छिपा हुआ तो नही है, जिसे देखकर लोरिक के प्राणो का सूखना।

कडवक २२४ मैं० विदाअ कर्दने लोरिक वा चादा=लोरिक को चादा से विदा करना। किन्तु कडवक मे लोरिक को चादा का चेत मे लाना और उसे यह ढाढस देना वर्णित है कि वह अब किसी प्रकार की शका न करे क्योकि अव चादा प्रत्येक स्थिति मे उसके साथ रहेगी।

कडवक २३४ मैं० तकरीर कर्दने खोलिन वर मैना रा=खोलिन का मैना से कथन करना। किन्तु कडवक मे उल्लिखित कथन मैना का खोलिन से है।

कडवक २४४ मैं० · कैफियते चाद तरावत दर बुतख़ान गुफ्तन महत = मदिर मे के चाद के आह्लाद का हाल कहना। किन्तु कडवक मे मदिर मे के चाद के आह्लाद का कोई कथन नही है, पडित गणना करके चादा को आषाढी का पर्व बताता है और उक्त पर्व पर देव-मदिर मे जाकर सोमनाथ की पूजा करने का माहात्म्य बताता है।

कडवक २६५ · भो० रिहा करदन अमीर मसऊद व जनक व सामान दादन मैना रा व मनअ कर्दने चादा रा = अमीर मसऊद का मुक्त करना, व मैना को सामान देना व चादा को मना करना। किंतु कडवक मे—और पूरी रचना मे भी—अमीर मसऊद या जनक की कोई बात नही आती है, अशुद्धि 'मरई सूधि कइ' शब्दावली को गलत पढने के कारण हुई है, जो कडवक के प्रथम तथा सप्तम चरणो मे आती है, मैनां को सामान देने का भी कोई प्रसग नही है, चादा से लोरिक ने अवश्य कहा है कि उसे यह समझना चाहिए था कि मैना से किसी प्रकार का युद्ध (कलह) उसे नही करना था।

कडवक २९५ म० · दास्तान गुफ्तने बावन बसखुन खुद रा = बावन की स्वगतोक्ति की कथा। किन्तु कडवक मे बावन का लोरिक से यह भुलावा-पूर्ण कथन है कि उसने उन दोनो को दपति के रूप मे स्वीकार कर लिया था और उन दोनो को गोवर लौट चलना चाहिए था, जिस पर वे विश्वास न कर आगे बढते हैं।

कडवक २९६ अ (दे० परिशिष्ट) म० दस्तान रवान शुदन बावन तरफ ख़ान खुद = बावन का अपने घर की ओर प्रस्थान करने का वर्णन। किन्तु कडवक मे उस धीमर का, जिसकी नाव छीन कर दोनो ने नदी पार की थी, राजा से यह समाचार निवेदन करना वर्णित है कि एक अप्रतिम सुदरी एक पुरुष के साथ आई हुई थी, जिसके साथ सोने के आभूषणो से भरा हुआ एक पेटक भी था।

कडवक २९९ मैं० गिरफतार शुदने बोदिया व दस्त बुरीदने लोरिक = बोदिया का गिरफ्तार होना और लोरिक के द्वारा उसका हाथ काटा जाना। किन्तु कडवक मे बोदिया के हाथ काटे जाने का कोई उल्लेख नही है, उल्लेख बोदिया के द्वारा आगत परदेसियो के काटे हुए हाथ-गात्र-और अगुलियो के वहा पडे हुए होने का है, बोदिया के हाथ काटने की बात बाद के कडवक मे आती है।

कडवक ३२१ म० दर्दमदी खुद गुफ्तन लोरिक दरख्त मुकाबिला (मुकाबिलन्) = लोरिक का वृक्ष के समक्ष अपनी व्यथा का निवेदन करना। किन्तु इस कडवक मे लोरिक उन दुखो को स्मरण करता है जिनको उसे चादा के प्रेम मे सहन करना पडा है।

कडवक ३२६ मैं० शिरीनी कुबूल कर्दने लोरिक बर गुनी रा—लोरिक का गुणी को मिठाई [देना] स्वीकार करना। कडवक मे मिठाई देना स्वीकार करने का कोई प्रसग नही है, प्रसग है आभूषणो को देना स्वीकार करने का। हो सकता है कि 'शिरीनी' के स्थान पर शुद्ध पाठ 'जरीन'='आभूषण' रहा हो।

कडवक ३२८ अ ख म० चू लोरिक तुरा रोज बद उफ्तद मरा याद कुन=लोरिक जब तुझ पर बुरा दिन आए तो तू मुझे स्मरण कर। किन्तु किसने लोरिक से यह कहा, यह शीर्षक मे नही आता है।

कडवक ३२८ अ च (दे० परिशिष्ट) म० चू शुनीद लोरिक कि दस्त पा बुरीद बर दरस्त=जब लोरिक ने सुना कि हाथ-पाव क्रूरता से कटे है। किन्तु कडवक मे हाथ-पाव कटे होने की बात नही आती है—सभवत योगी के नाम 'तो ता' को 'टूटा' पढकर और उसकी अर्थ कटे हुए हाथ-पाव वाला समझ कर यह अर्थ लगाया गया है। किन्तु बाद वाले कडवक मे ही कहा गया है कि जब आखे निकाल कर तोता लोरिक की ओर झपटा तो लोरिक डरा कि वह उसे खा जाएगा। यदि उसके हाथ-पाव कटे होते तो लोरिक की ओर उसका इस प्रकार झपटना कैसे सभव होता ?

कडवक ३२८ अ ज (दे० परिशिष्ट) म० दरमियान जोगी व लोरिक गुफ्तगू शुदन=योगी और लोरिक के बीच वार्तालाप होना। किन्तु यह वार्तालाप योगी (तोता) और लोरिक के बीच नही हुआ है, उस सिद्ध और लोरिक के बीच हुआ है जिसने चादा के स्वप्न मे तोता के द्वारा उस के अपहृत होने पर लोरिक को सहायता का वचन दिया था।

कडवक ३२८ अ ञ म० गुफ्त जोगी ई जन मन अस्त=योगी ने कहा कि यह स्त्री मेरी है। किंतु कडवक मे सभासदो (पचो) के द्वारा लोरिक से किया गया यह प्रश्न है कि वे दोनो कौन थे, वह स्त्री लोरिक को कहा मिली थी, और वे दोनो घर छोड कर किस कारण निकले थे—आदि।

कडवक ३२९ मैं० आखिर बिसहरखड चद सुखन फरमूदने मौलाना नत्थन=विषहर खड का अत और मौलाना नत्थन का कुछ वाक्य निवेदन करना। किन्तु कडवक मे मौलाना नत्थन का कुछ कहने का प्रसग नही है, दाऊद ने मलिक (मौलाना नही) नत्थन को सबोधित करते हुए कहा है कि उन्होने यह दु ख-वार्ता उभाडी थी, इसलिए वे इस गुणमयी वार्ता को कान देकर सुनते।

कडवक ३७२-३७३ मैं० कैफियत आवरदने बनिज गुफ्तने सुरजन

पेश लोरिक=सुरजन का लोरिक के आगे अपने वनिज का हाल लाना। किन्तु इन कडवको मे सुरजन ने लोरिक से वताया है कि कुवरू उसे किस प्रकार अपने घर वुला ले गया था और तव मैना ने यह जानने पर कि वह हरदी आ रहा था आत्मघात करने का भय दिखाते हुए उस से अपना वनिज छोड कर उसका सन्देश लादने का अनुरोध किया था।

कडवक ३८७ मैं० रफतने मैना वा सहेलियान दरवेगा व तलवीदने लोरिक=सहेलियो के साथ मैना का वेगा मे जाना और लोरिक का उस को वुलाना। किन्तु 'वेगा' कोई स्थान नही है, कडवक मे 'वेगा' 'शीघ्रता से' अथवा 'सवेरे' के अर्थ मे प्रयुक्त हुआ है।

कडवक ३८९-३९० म० मे इन कडवको का शीर्षक वही वताया गया है जो इसके पूर्ववर्ती का है : अर्थात् खरीदने लोरिक शीर व देहानीदने माल वर लोरिक मैना रा=लोरिक का दूध मोल लेना और लोरिक का मैना को द्रव्य दिलाना। किन्तु इन कडवको मे लोरिक का मैना से छेडछाड करना तथा उसके सन्दर्भ मे मैना का उसे वुरा-भला कहना और अपना पति-वियोग निवेदन करना वर्णित है।

कडवक ३९१ मैं० वाज रफतने मैना दर वेगा वासहेलियान खुद—मैना का सहेलियो के साथ वेगा मे वापस जाना। यहा भी 'वेगा' किसी स्थान का नाम समझा गया है, जो अशुद्ध है, इस कडवक मे दूसरे दिन उनका पुन देवहा पहुचना कहा गया है, जहा पर लोरिक आकर ठहरा हुआ था।

कडवक ३९४ मैं० खवर कुनानीदने लोरिक दर शहर गोवर अज आमदने खुद=लोरिक का अपने आने का समाचार गोवर नगर मे करवाना। किन्तु इस कडवक मे कहा गया है कि मैना के इस परदेसी के यहा रात्रि मे रह जाने की वात जव गोवर मे फैली, खोलिन के अनुरोध पर अजई इस दुराचारी परदेसी को दण्ड देने पहुचा और दोनो मे युद्ध छिड गया, किन्तु फिर एक-दूसरे को पहचान लेने पर वे गले मिले।

ऊपर मैं०, म० भो० तथा शि० के फारसी शीर्षको मे आई भूलो को हमने देखा है, शेष प्रतियो मे से का० मे केवल छ कडवक प्राप्त है, मसा० मे दो ही, इसलिए उनमे भूले नही मिलती है तो आश्चर्य न होगा। वी० मे कुछ शीर्षक पाठ के साथ आते हैं—और वे केवल तीन है कडवक १-३—सिफति [illegible] की, २६—मिफति रावताह की, ३४७—वारामासा। हाशिये मे किसी अन्य व्यक्ति के दिए हुए चौदह शीर्षक और आते है कडवक ८—शाहि फीरोज की सीफत; १८—गोवर की वरनी, ३२—चादा की जनमु,

३८—चादा वावनै दीनी, ४०—वरात चाली, ४२—बीवाह हुवौ, ४६—चादा नै लेन गया, ५४—वाजुर आमद जोगी, ६०—वाजुर रूपचद कै राजपुरी [चाला ?], ८७—रूपचद वाठा आया, ११२—लोरिक महर की भीर लडन आया, १३६—चादा ले(लो)रीक दीठ , १४२—जैंतार, २५१—मैना चाद जुध। ये सभी शीर्षक अनियमित रूप से दिए गए है, इसलिए ये निश्चित रूप से कवि के दिए हुए नही हो सकते हैं।

ऊपर दिए हुए तथ्यो के आधार पर प्रस्तुत कार्य मे पूरी कथा को खडो मे विभक्त किया गया है, और प्रत्येक खड का शीर्षक भी सुझाने का यत्न किया गया है। फारसी सुर्खियो का उल्लेख मात्र कडवको का निर्धारित पाठ देने के अनतर कर दिया गया है। किंतु खडो का यह विभाजन पूर्णत निश्चयात्मक न होने के कारण कडवको की क्रम-सख्या पूरी रचना की रक्खी गई है।

इसके वाद केवल यह समझना शेष रह जाता है कि प्रस्तुत काव्यरूप फारसी ममनवी का है अथवा भारतीय कथा आख्यायिका का। लेखक मुसलमान था, सुर्खिया फारसी मे मिलती हैं और मुसलमान लेखको की आध्यात्मिक सकेतो से समन्वित कथाए मसनवियो के रूप मे ही मिलती हैं, इसलिए यह एक व्यापक विश्वास रहा है कि दाऊद की रचना फारसी मसनियो की परपरा मे आती हैं, किन्तु मेरा मत इससे भिन्न है।

फारसी मे मसनविया प्राय अपने विषयो के अनुसार पाच प्रकार के ऐसे छंदो मे लिखी गई है जिनमे दो-दो चरण समान तुको के होते है और जो एक शृखला मे प्रयुक्त किए जा सकते हैं। इन छदो की सख्या निश्चित नही होती है। ममनवियो के विषय भी अनेक हो सकते है—ऐतिहासिक, पौराणिक, दार्शनिक, सदाचार-निरूपक, रहस्यवादी अथवा धार्मिक। यह भी आवश्यक नही है कि पूरी रचना मे कथा एक ही हो मौलाना रूम की मसनवी मे एक-दूसरे से स्वतत्र अनेक कथाए है, और ये सभी छोटी-वडी कथाए अपने-आप मे पूर्ण है। फिर भी वाहुल्य ऐसी मसनवियो का है जिनमे आदि से अत तक कथा एक है। वडी मसनविया प्राय हम्द (ईश्वर-वदना) से प्रारभ होती है, तत्पश्चात् उनमे नात (रसूल की वदना) होती है और उनके मेराज का उल्लेख आता है, तत्पश्चात् समसामयिक शासक या किसी महान् व्यक्ति की दुआ (स्तुति) और पीर की खिताव की जाती है, रचना को प्रस्तुत करने के कारणो का उल्लेख किया जाता है, और किसी को सवोधन होता

है। मूल रचना मे विभिन्न प्रसगो का विषय-निर्देश करने वाली सुर्खिया दी जाती है, जो कि प्राय उनके शीर्षको के रूप मे होती है।[२२]

भारतीय साहित्य मे 'आख्यायिका' और 'कथा' दो ऐसे साहित्य-रूप है जो इस प्रसग मे विचारणीय हैं। प्राचीन साहित्य-शास्त्रियो ने गद्य मे प्रस्तुत किए गए साहित्य-रूपो के अन्तर्गत कथा-कृतियो को दो प्रकार की बताया है आख्यायिका और कथा। कुछ बाद के साहित्य-शास्त्रियो ने कथाओ का प्राकृत गाथाओ मे भी लिखा जाना माना है। भामह (काव्यालकार १ २५-२८) के अनुसार 'आख्यायिका' एक प्रकार का ऐसा साहित्य रूप होता है जो रोचक और उपयुक्त गद्य मे प्रस्तुत किया जाता है, यह उच्छ्वासो मे विभक्त होता है, इसमे अनुभवपूर्ण तथ्यो का समावेश किया जाता है, इसमे मूल कथा का वक्ता नायक स्वय होता है, साहित्य-रूप के प्रतीक-स्वरूप इसमे वक्त्र और अपरवक्त्र छद होते हैं, इसमे कवि को अपनी व्यक्तिगत छाप छोडने के लिए यथेष्ट अवसर रहता है, कन्यापहरण, युद्ध, विरह, पुनर्मिलन जैसे विषयो का इसमे समावेश होता है। 'कथा' मे वक्त्र तथा अपवक्त्र छद नही होते है, और न उच्छ्वास-विभाजन होता है; कथा भी नायक द्वारा नही कही जाती है, अन्य व्यक्तियो द्वारा कही जाती है। भामह ने 'आख्यायिका' के लिए भाषा-माध्यम सस्कृत का और 'कथा' के लिए सस्कृत तथा अपभ्रंश का माना है।

रुद्रट (काव्यमाला १६ २०-२९) के अनुसार 'कथा' का आरभ देवो और गुरुजनो की छदोबद्ध वदना मे होता है, और उसके अनतर उसमे लेखक के कुल तथा रचना के उद्देश्य का उल्लेख रहता है, रचना—जिसमे पुर-वर्णन आदि भी सम्मिलित रहता है—प्रवाहपूर्ण तथा आनुप्रासिक गद्य मे रची गई होती है, कथारभ मे एक कथान्तर आता है, जिसकी सहायता से मुख्य कथा उपन्यस्त की जाती है, किसी कन्या की प्राप्ति 'कथा' का सामान्य उद्देश्य होता है और शृगार रस 'कथा' मे पूर्ण रूप से व्याप्त रहता है, इसकी रचना सस्कृत मे गद्य मे की जाती है, जब कि अन्य भाषाओ मे पद्य मे होती है। रुद्रट के अनुसार 'आख्यायिका' मे भी रचना का आरभ छदोबद्ध देव तथा गुरु-वदना के साथ होता है, साथ ही उसमे पूर्ववर्ती कृतिकारो की प्रशसा होती है और अनतर रचना के उद्देश्य के सबध मे स्पष्ट कथन किया जाता है,

---

२२ विस्तृत परिचय के लिए देखिए डॉ० श्याममनोहर पाण्डेय : 'मध्ययुगीन प्रेमाख्यान', पृ० २५३-६१।

जो किसी शासक या कृती व्यक्ति का यशोगान भी हो सकता है, लेखक गद्य मे अपना और अपने कुल का परिचय देता है। मूल कथा 'आख्यायिका' मे भी 'कथा' की ही भाति वर्णित होती है, रचना उच्छ्वासो मे विभक्त होती है, और प्रथम उच्छ्वास के अतिरिक्त सभी के प्रारभ मे दो आर्या छद आते हैं।

उपर्युक्त विवेचन मे ज्ञात होता होगा कि फारसी 'मसनवी' तथा भारतीय 'आख्यायिका' और 'कथा' मे ऐसे अनेक लक्षण मिलते हैं जो एक-से है। दोनो सामान्यत ऐसे छन्दो मे रचे जाते हैं जिनमे शृखलावद्ध या धारावाहिक रूप मे रचना प्रस्तुत की जा सके। विषय भी दोनो के अनेक प्रकार के हो सकते हैं। कथा 'मसनवी' मे प्राय एक होती है, किन्तु अनेक कथाए भी उसमे रक्खी जा सकती हैं, भारतीय कथा-साहित्य के रूपो मे कथा आदि से अन्त तक एक ही रहती है। वडी मसनवियो मे जिस प्रकार ईश्वर-वदना, रसूल-वदना, रसूल के मेराज, समसामयिक शासक या किसी महान् व्यक्ति की प्रशसा, पीर की खिताव, रचना के कारण और उद्देश्य-कथन आदि का समावेश होता है, भारतीय कथा-साहित्य के रूपो मे देव तथा गुरु-वदना, अपनी परपरा के पूर्ववर्ती कवियो और कथाकारो का प्रशसापूर्ण स्मरण, रचना के उद्देश्य का उल्लेख, समसामयिक शासक या कृती व्यक्ति का यशोगान, लेखक के अपने वश का परिचय आदि होता है। मुख्य अतर कदाचित् इतना ही होता है कि मसनवियो मे जब कि एक ही छद प्रयुक्त होता है, भारतीय कथा-साहित्य के दोनो रूपो मे रचना कडवको मे की जाती है, और जब कि फारसी मसनवियो मे प्रसगो की सुर्खिया दी जाती है, भारतीय आख्यायिका मे उच्छ्वास (खड)-विभाजन होता है और 'कथा' मे वह भी नही होता है।

इन दृष्टियो मे यदि दाऊद की रचना को देखा जाए तो उसका प्रारभिक अश दोनो परपराओ मे खप सकता है और यह भी असभव नही है कि कवि ने इस अश मे दोनो परपराओ का कोई समन्वय किया हो, किन्तु जहा तक प्रयुक्त छद-विधान तथा प्रवध-व्यवस्था की बात है, वह पूर्ण रूप से भारतीय है—उसमे न तो फारसी मसनवियो के छद प्रयुक्त हुए हैं और न उसमे उनकी छद-विषयक एक-रूपता है। उसकी रचना प्राकृत-अपभ्रंश

२३ विशेष विवरण के लिए देखिए एस० के० दे · 'दि आख्यायिका ऐंड कथा इन क्लासिकल सस्कृत', बुलेटिन आव दि स्कूल आव ओरिएटल स्टडीज, तृतीय वर्ष, अक ३, पृ० ७५०७-५१७।

साहित्यो की परपरा मे कडवको मे की गई है, और प्रत्येक कडवक चौपाई की पाच अर्द्धालियो तथा एक दोहे या मिलते-जुलते छद का है। जो फारसी सुर्खियां उसकी प्रतियो मे मिलती है, वे कवि की दी हुई नही हैं, यह हम ऊपर देख ही चुके है। ऊपर यह सभावना भी देखी जा चुकी है कि रचना का सपूर्ण प्रवध मूलरूप मे खडो मे विभाजित था, यद्यपि फारसी सुर्खी-लेखको ने उन्हे हटा दिया। फलत मेरा मत है कि यह भारतीय परपरा का 'कथा-काव्य' है, जिस के प्रारभ के ही अश मे कुछ ऐसे तत्व आ गए है जो मसनवियो मे भी मिलते है, किन्तु यह साम्य कदाचित् ऊपरी है, जो केवल कवि के मुसलमान होने के कारण इसलिए भी हो सकता है कि उसने दोनो परपराओ का किसी मात्रा मे समन्वय किया हो। मुख्य रचना अपनी फारसी मसनवियो से भिन्न छद-व्यवस्था, प्रवध-व्यवस्था, समान आकार के कडवको के प्रयोग और खड-विभाजन के कारण भारतीय परपरा की ही मानी जाएगी।

## ४ रचना की कथा और उसका आधार

१ स्तुति खड . (कडवक १—१७)

सृष्टिकर्त्ता, हजरत मुहम्मद तथा उनके चार यारो के गुण-कीर्त्तन के साथ ग्रथ का आरभ किया गया है, तदनतर शाहे वक्त फीरोजशाह और अपने गुरु जैनुद्दीन का कवि ने स्तवन किया है और खानजहा की सत्य और न्याय-निष्ठा की प्रशसा की है, जो फीरोजशाह का वजीर था। मलिक मुवारक के शौर्य की इसी भाति प्रशसा की गई है, जो डलमऊ का मीर था। फिर कवि ने कहा है कि दिल्ली के सुलतान फीरोजशाह के समय मे, जिसका वजीर जौनाशाह था, डलमऊ नगर मे, जिसका मीर मलिक बया का पुत्र मलिक मुबारक था, ७८१ हि० मे उसने ग्रथ की रचना की।

२ गोवर-वर्णन खड (कड० १८—३१)

गोवर की राज-वाटिका, उसके पक्षियो, वहा के मढ-मदिरादि, वहा के सरोवर, उनके आश्रित रहने वाले जल-पक्षियो, वहा की खाई, वहा के परकोटे, वहा निवास करने वाली जातियो, वहा के कुमारभुक्तो, वहा की हाटो मे बिकने वाले फूलो, फलो, मेवो, वस्त्रो, वहा के खेल-तमाशो, स्वागो, नृत्यो, उत्सवो, महर के सिंह-द्वार, महर के धवलगृह, तथा उसकी रानियो और पट्टमहिषी फूलारानी का वर्णन किया गया है।

३ चादा-जन्म एव विवाह खड (कड० ३२—४२)

कहा गया है कि उसी गोवर मे महर सहदेव के घर पद्मिनी जाति की [illegible] रानी के गर्भ से चाद (चन्द्र) का अवतार हुआ। उसकी छठी हुई। जव

वह बारहवें मास की हुई, तभी से उसके सौन्दर्य की ख्याति धुर समुद (द्वार समुद्र), मावर, गुजरात, तिरहुत, अवध, वदायू [आदि] तक जा पहुची और विवाह के लिए सन्देश आने लगे। जव वह चार वर्ष की हुई, जइत नाम के सजातीय ने अपने पुत्र बावन के साथ उसका विवाह करने के लिए उसे कहलाया। महर ने प्रस्ताव स्वीकार कर लिया। घूम-धाम से वारात आई, विवाह हुआ और बहुतेरा दायज देकर महर ने उसे विदा किया।

४ चादा-पितृगृह-आगमन खड (कड० ४३–५३)

विवाह के बारह वर्षों के वाद जव चादा सोलह वर्ष की हुई, उसको अपने पति सिउहर के सबध मे दुख होने लगा। वह कद मे छोटा (इसीलिए बावन वामन) था, एक आख से काना था, गदगी के साथ रहता था और [कदाचित् नपुसक होने के कारण] चादा से दाम्पत्य-सबध न रखता था। एक वर्ष तक चादा ने उमका यह व्यवहार देखा, तो उसने ननद से कहा, जिसने अपनी माता से चादा की बाते कही। सास ने पहले तो समझाया किन्तु फिर कह दिया कि [यदि उसे सतोप न हो तो] वह सन्देश भेज कर अपने मायके को चली जाए। महर को जव चादा का सन्देश मिला, उसने लडके को भेजकर उसे घर बुला लिया। चादा से उमकी सखियो ने उसके स्वामी के व्यवहार के बारे मे पूछा, तो [कदाचित् प्रतीक रूप से] माघ, ज्येष्ठ तथा भादौ के कष्टो का वर्णन करते हुए[२४] उसने बताया कि किस प्रकार वह उसके द्वारा उपेक्षित रही।

५ वाजुर-मूर्छा खड (कड० ५४-५९)

इसी समय वाजुर नाम का एक भिक्षुक गोवर आया, जो गा-वजाकर उदर-पूर्ति के लिए भिक्षा मागता-फिरता था। एक दिन उसने धवलगृह के झरोखे से झाकती हुई चादा को देखा, तो वह मूर्च्छित हो गया। लोगो ने उससे जव इस मूर्छा का कारण पूछा, उसने एक प्रहेलिका की सहायता से उत्तर दिया और वह दण्ड-भय से वहा से भाग निकला।

६ चादा-शृगारवर्णन खड (कड० ६०—८५)

एक मास तक चलकर वह गाव रूपचद के नगर राजपुर मे पहुचा। वहा रात मे उसने तत्री वजाई और 'चद्रावली का गीत'[२५] गाया, जो कि नगर भर

---

[२४] 'मृगावती' मे भी ठीक इसी प्रकार कुँअर की इन्हीं तीन मासो की विरह-व्यथा का वर्णन किया गया है (दे० प्रस्तुत लेखक द्वारा सपादित मृगावती छंद ३४–४१।) [२५] बाद मे यही कथा कुतुबन के द्वारा 'मृगावती' नाम से प्रस्तुत की गई है। बगला तथा प्राचीन असमी मे इसके दोनो नाम सुरक्षित हैं : द्विज पशुपति की रचना 'चंद्रावली' है, द्विजराम की 'मृगावती'।

मे गूज उठा । दिन होने पर राजा ने उसे बुलवाया और गीत-नाद-सुर-कविता-कहानी द्वारा मनोरजन करने के लिए उसे सेवा मे रख लिया । बाजुर ने उसे अपना परिचय देते हुए कहा कि वह उज्जैन का था । फिर उसने चादा के रूप की प्रशसा की, और रूपचद के आदेश पर विस्तार से उसका शृगार-वर्णन किया । उसने क्रमश उसके माग से लेकर चरणो तक के उसके विभिन्न अगो, उसकी काया-यष्टि, उसके वस्त्रो तथा आभरणो आदि का वर्णन किया । खड को समाप्त करते हुए किसी 'मुहम्मद' को कवि ने सबोधन किया है ।[२६]

७ गोवर-अभियान खड (कड० ८६–१०१)

इस शृगार-वर्णन को सुनते ही राव रूपचद ने गोवर पर आक्रमण करने का आदेश दिया । उसकी पदाति-सेना, अश्व-सेना और गज-सेना ने प्रयाण किया । प्रयाण के समय उसे कुछ अपशकुन हुए, किन्तु उन पर ध्यान न देते हुए उसने गोवर को जा घेरा । इस सेना ने पेडो-पौदो को काट डाला और मठो-देवालयो और अमराइयो मे आग लगा दी । महर ने जब यह देखा, तो उसने राव रूपचद के पास बसीठ भेजे । उनके पूछने पर राव रूपचद ने बताया कि चादा का विवाह उसके साथ कर दिया जाए, वह इसलिए आया था । बसीठो ने कह दिया कि यह असभव था और महर युद्ध के लिए प्रस्तुत था । फिर भी रूपचद ने उनके द्वारा अपना सन्देश भेजा । उन्होने लौट कर महर को उसका सन्देश दिया । महर ने कुमारभुक्तो को बुलाकर उनसे परामर्श किया । कुछ ने तो चादा को दे देने का समर्थन किया किन्तु कुवरू और धवरू ने इसका विरोध किया और युद्ध के लिए प्रस्तुत होने की सम्मति दी । उन्ही की बात मानी गई ।

८ गोवर-युद्ध खड (कड० १०२–१२४)

महर की ओर से कुवरू आगे बढा, रूपचद की ओर से उसका प्रमुख योद्धा वीर बाठा आया, बाठा के प्रहार से कुवरू धराशायी हुआ । अब धवरू आगे आया, और वह भी बाठा के प्रहार से धराशायी हुआ । इन दोनो के गिरने पर महर के कुमारभुक्तो का साहस जाता रहा । यह देख कर महर ने लोरिक के पास सदेश भेजा, जिसने युद्ध मे भाग लेना स्वीकार कर लिया । उसने रण-सज्जा की । उसकी माता तथा स्त्री मैना ने उसे रोका, किन्तु फिर

२६ प्रसग की इस प्रकार की समाप्ति से लगता है कि प्रसंग पूरे एक खड का विषय था ।

उन्होने उसे हर्षपूर्वक विदा दी। तदनतर लोरिक अपने गुरु (?) अजई के पास गया, जिसने युद्ध मे न सम्मिलित होने के लिए आहत होने का स्वाग कर रक्खा था। लोरिक उससे शास्त्रास्त्र-सचालन की युक्ति लेकर विदा हुआ। लोरिक महर की सेवा मे उपस्थित हुआ, तो महर ने उसे विजय-प्राप्त करने पर वहुत-कुछ देने का वचन और पान का बीडा देकर रण-धरा मे भेजा। लोरिक के उतरते ही महर की सेना लौट पडी, और वहा डटकर स्थित हो गई। महर ने भी अव युद्ध की पूरी तैयारी की। उसकी सभी प्रकार की सेनाए सज्जित हो गई। [यह देखकर] रूपचद ने महर के पास यह कहलाया कि अव युद्ध एक-एक से एक-एक का हो, तीसरा कोई निकट न जाए। महर ने यह स्वीकार कर लिया, तो रूपचद की ओर से (क्रमश ) सीह और सिंगार आगे आए। कुवरू के चेर (पुत्र ?) ने सीह को खदेड दिया। अव सिंगार आगे बढा तो वह भी धराशायी हुआ।

इसके वाद क्रमश व्रह्मदास और धरमू रूपचद की ओर से आगे आए। व्रह्मदास को मार कर [कुवरू के] चेर (पुत्र ?) ने धरमू को भी समाप्त कर दिया। तदनतर रणमल आगे वढा, जिसने कुवरू के पुत्र को मारा। यह देखकर महर ने रणपति को आगे वढाया, जिसने रणमल को समाप्त कर दिया। रूपचद की ओर से अव सिरीचद आगे आया, जिसे रणपति ने पाखर पर आघात कर आहत किया। तदनतर अजयराज ने उस पर एक वेलक (वाण) छोडा, जो उसकी पाखर मे रह गया। सिरीचद भाग निकला। रूपचद ने वाठा से परामर्श की, तो उसने तीस पाखरित योद्धाओ को युद्ध मे प्रवृत्त करने का वचन दिया। जव उनकी सेना वाठा रण-धरा मे लाया, तो महर ने लोर से उसका सामना करने का अनुरोध किया। एक घडी तक तुमुल युद्ध हुआ, रूपचद की सेना बहुत नष्ट हुई, उसके सिर पर कुत (भाला) लगा, और वाठा भाग खडा हुआ। वाठा की सम्मति लेकर रूपचद ने एक वार अपनी पूरी सेना को चलाया, किन्तु वह सेना भी भाग निकली। तव वाठा सौ पाखरित योद्धाओ को लेकर रण-धरा मे उपस्थित हुआ। उसका सामना महर से हुआ, उसने महर पर प्रहार किया तो महर का सन्नाह टूट गया, और उसका खड्ग छिटक कर भूमि से जा लगा। अव लोर सामने आया। उसके प्रहार से रूपचद भाग निकला, फिर उसने महीराज, सिरीचद, भुइराज और वीरराज को समाप्त किया। यह देखकर वाठा आगे आया। वीरतापूर्वक युद्ध करता हुआ जव वह धराशायी हुआ, लोरिक उसका सिर काट कर ले चला। यह देखकर रूपचद की सेना भाग निकली। लोरिक ने

उसका पीछा किया। स्पचद ऐसा भागा कि फिर गोवर पर आक्रमण करने का वह नाम भी न लेता।

### ९. चादा-लोर प्रथम दर्शन खंड (कड० १३५–१५३)

इस विजय का महर ने उत्सव मनाया, और उसमे लोरिक को एक हाथी पर चढा कर सामतो के साथ नगर भर मे घुमाया। चादा को इस गोवर का उद्धार करने वाले को देखने की साध हुई और उसने अपने धवलगृह पर से उसका दर्शन किया। उसे देखते ही वह लोरिक के स्नेह से अभिभूत हो गई। उसकी धाय वृहस्पति ने दूसरे दिन उसके इस प्रकार रोमाच मे आने का कारण पूछा, तो चादा ने वताया और उससे पुन लोरिक को दिखाने का अनुरोध किया। इसके लिए वृहस्पति ने उक्त विजयोत्सव के प्रसग मे पिता से एक वृहत् ज्यौनार आयोजित कराने का सुझाव दिया, जिसमे लोर को आमन्त्रित किया जाता। चाँदा के अनुरोध पर महर ने एक वडे ज्यौनार का आयोजन किया। लोरिक तथा पूरे नगर के लोग इस ज्यौनार मे सम्मिलित हुए। जव चादा पुन शृगार करके धवलगृह के ऊपर [लोरिक को देखने के लिए] आई, लोरिक की दृष्टि उस पर पडी और वह चादा के सौन्दर्य से अभिभूत होकर सुधि-बुधि खो वैठा। उसे डाडी पर लेकर उसके घर पहुचाया गया।

### १०. चादा-लोर-पुनर्दर्शन खंड (कड० १५४–१८०)

लोरिक ने घर जाकर खाट ले ली। वैद्यो ने वताया कि वह काम-विद्ध था। सयोग-वश जव वृहस्पति उसके घर पर गई और उसने उसकी यह दशा देखी, उसने कारण पूछा। माता के वहाँ होने के कारण कारण बताने मे लोरिक सकोच कर रहा था। माता हट गई, तव उसने कारण वताया और चादा से मिलाने का उससे अनुरोध किया। वृहस्पति ने वताया कि चादा से मिलना दुर्गम था। लोरिक ने उसके पैरो पर पड कर इस कार्य मे उसकी सहायता करने का अनुरोध किया, तो उसने यह युक्ति वताई कि वह तपस्वी के रूप मे होकर [निर्धारित] मंदिर मे रहे, तो वह देव-दर्शन के मिस से उस मदिर मे चादा को ला कर उसे मिला देगी। यह युक्ति वताकर वह चादा की सेवा मे चली गई। लोरिक तपस्वी का वेप वनाकर उस मदिर मे जा बैठा, वह कद-मूल-फल खाता और चांदा का नाम जपता। एक वर्ष तक वह उस मदिर मे रह कर देवता की पूजा करता रहा। जव दीपावली का पर्व आया, चादा ने बृहस्पति को बुलाया और साठ सखियो को लेकर वह

उस देव-मदिर मे गई। सयोग से उसका हार टूट गया। जब उसकी सखिया हार के मोतियो को उठा कर पुन हार गूथने मे लगी, बृहस्पति उसको मदिर की छाया मे ले गई। इसी समय उसकी कुछ सहेलियो ने किसी रूपवान् राजपुत्र-योगी के वहाँ होने की सूचना दी। चादा ने जैसे ही उसके पास जाकर उसे सिर झुकाया, तपस्वी अचेत हो गया और चादा वापस चली आई।

घर आकर चादा अनमनी हो रही थी, उसने बृहस्पति से कोई रस-वार्त्ता कहने का अनुरोध किया तो उसने रस-कुड मे डूब कर मरते हुए उस तपस्वी को उबारने की बात कही। चादा ने उसे ऐसा कहने से मना करते हुए कहा कि वह तो उसी दिन से लोरिक की हो चुकी थी जिस दिन से उसने उसे देखा था। बृहस्पति ने बताया कि मदिर मे जिस तपस्वी को उसने देखा था, वह वही लोरिक था। चादा ने कहा कि तब वह तत्काल जाकर उसे उठाए और उस विरहाभिभूत तपस्वी को आश्वासन दे कि उसकी आशा पूरी होगी। बृहस्पति ने जाकर जब लोरिक को सात्वना दी, तो वह उसके पैरो पर गिर कर चादा से मिलाने का अनुरोध करने लगा। उसे आश्वासन देकर बृहस्पति चादा के पास चली गई और लोरिक भी मदिर से चला गया।

११. धवलगृह-आरोहण खड (कड० १८०–१९६)

अब लोरिक इधर-उधर भटकता रहता था, घर मे नही आता था, यह देख कर मैंना ने उससे चित्त को स्थिर करने और मन को शात करने के लिए अनुनय-विनय की, किन्तु उसका कुछ असर न हुआ। दिन भर वह वनखड मे फिरता और रात मे गोवर चादा की झलक पाने की लालच से आता। चादा भी लोरिक से मिलने के लिए छटपटाती रहती। उसने बृहस्पति से लोरिक को मिलाने का उपाय करने को कहा। बृहस्पति वनखड मे जाकर लोरिक से मिली, और उसने चादा के धवलगृह पर किसी युक्ति से चढ कर उससे मिलने की राय दी। अनुरोध करने पर बृहस्पति ने उसे साथ ले जाकर चादा के धवलगृह का मार्ग दिखा दिया। लोरिक ने एक मज़बूत बरहा (रस्सा) पटसन का बनाया, और उसमे एक लोहे की आकडी लगाई, जो धवलगृह पर फेंकने पर कही फँस सकती। भादो की छठी की रात को, जब वर्षा हो रही थी, वह निकल पडा। उस समय कुछ सूझ नही पड रहा था, किन्तु बिजली के प्रकाश मे उसे चादा का धवलगृह दिखाई पड गया। उसने आगे बढकर उसके ऊपर बरहा फेका। चादा जाग गई। नीचे जब लोरिक को देखा तो उसने बरहा छिटका दिया। चादा ने कई बार ऐसा ही किया, तो लोरिक ने अतिम रूप से एक बार और उसे फेंकने का सकल्प किया।

चादा ने सोचा कि वार-वार ऐसा करने से लोरिक चला जाएगा, इसलिए इस वार फेंके जाने पर वरहे की आकडी को उसने एक खभे से अटका दिया और चुपचाप जाकर पलग पर लेट गई। अब वह वीर उस वरहे के सहारे धवलगृह पर चढ आया। खभे की प्रतिच्छाया मे खडे होकर उसने चादा की सुसज्जित और सुचित्रित चौखडी का निरीक्षण किया। ईंगुर वर्ण की उस चौखडी मे सोने के पानी से अनेक प्रकार के चित्र उरेहे हुए थे, भाति-भाति के सुगधित द्रव्य, ताम्बूलादि और खाद्य-पदार्थ रक्खे हुए थे, और एक पुष्पालकृत शैया पर चादा विश्राम कर रही थी। चीर के हट जाने से उसके स्तन दिखाई पड रहे थे, वार-वार वह उसे जगाने की सोचता था, किन्तु इसके लिए उसका साहस नही पडता था।

## १२ चादा-लोर-सवाद खड (कड० १९७–२११)

अत मे उसने उछल कर चादा का हाथ जा पकडा। चादा जाग गई और उसके केश पकड कर 'चोर-चोर' पुकारने लगी, किन्तु कोई न जागा। चित्त मे वह प्रसन्न हुई कि वह उसे मिल गया था। लोरिक ने कहा कि वह चोर नही था, अन्यथा वह उसके आभरण लेकर चला जाता, वह उसका प्रेमी था, और वह अपने प्राण गवा कर भी उससे प्रेम करना चाहता था। चादा ने कहा कि वह अपनी मृत्यु को धोखा देकर आया था, और यदि विस्तर पर उसने पैर रक्खा तो उसने अपने प्राण गवाए। लोरिक ने कहा कि वह तो मर कर इस स्वर्ग मे आया था, और तभी मर गया था जव उसने उसका दर्शन किया था, फिर मरे को मारने की वात कैसी थी ? लोरिक की इस वात को सुनकर चादा को ममता आई और उसने उसके केश छोड कर उसका अचल पकडा और उसका परिचय मागा। उसने वताया कि वह वही कूरू लोर था, जिसने उसको [रूपचद के] ग्रहण से उवारा था, और जो उसके लिए प्राणो पर खेला था। इसके अनतर चादा ने लोरिक से उसके प्रेम-निवेदन की सत्यता का प्रमाण चाहा, और उसके उत्तर मे लोरिक ने वह प्रमाण प्रस्तुत किया। [कवि के प्रेम-दर्शन को भली-भाति समझने के लिए यह सवाद अत्यधिक उपयोगी है और वाद के शीर्षक मे विस्तार से इसका विश्लेषण किया गया है, इसलिए इसे वहा देखा जा सकता है।] लोरिक ने कहा कि ज्योनार के दिन उसको जव उसने देखा था, उसके स्नेह ने उसे अभिभूत कर लिया था, उसके स्नेह का विटप उसके हृदय मे उसी दिन आ लगा था, वह विटप धरती से आकाश तक वढकर ही रहने वाला था, भले ही उसके कारण उसका जीव जाता। चादा ने भी स्वीकार किया कि उसकी

विजय-सवधी शोभा-यात्रा मे जिस दिन उसे उसके दर्शन हुए थे, उसी दिन उसने उसके पेट मे प्रविष्ट होकर उसके प्राण निकाल लिए थे, और ज्यौनार भी उसी ने उसे भरपूर देखने के लिए कराई थी। इस समय जो कुछ उसने किया था, वह उसके स्नेह की परीक्षा मात्र लेने के लिए किया था।

१३. चादा-लोर-मिलन खड (कड० २१२–२२५)

चादा के इस अमृत-वचन को सुनकर लोर प्रसन्न हो गया, और उसने चादा का अचल पकडा, किन्तु ऐसा करते ही चादा का मुक्ता-हार टूट गया। चादा ने उसके मोतियो को वीन कर देने के लिए कहा, जिसमे वह रात वीत ही गई, दिन हुआ तो चादा ने उसे शैया के नीचे छिपा दिया। दूसरी रात को कुछ कथोपकथन होने के वाद शैया मे दोनो मिले और 'काम-तृप्ति-लाभ कर दोनो वहुत अपूर्व हो गए, उनके पचभूत और आत्मा शीतल हो गए।' दूसरे दिन भी चादा ने लोरिक को शैया के नीचे छिपा रक्खा। किंतु चादा की सखियो ने उसकी अस्त-व्यस्त वेप-भूपा के साथ ही देखा कि उसके नेत्र आनद से रतनारे हो रहे थे, जैसे उन्होने तावूल खाया हो, अत वे समझ गईं कि फूल पर भ्रमर वैठ चुका था। यह भाप कर चादा ने वहाना किया कि रात मे उस पर विल्ली कूद पडी थी, जिसके कारण ऐसा हो गया था। जब यह समाचार उसके माता-पिता को मिला, वे भी कन्या को देखने आए। लोरिक इन परिस्थितियो मे शैया के नीचे पडा हुआ अपनी आसन्न-मृत्यु की कल्पना कर रहा था, उसका रक्त सूख गया था, विना जीव का हुआ वह अपनी काया को भी न जान रहा था। जब पुन रात्रि हुई, चादा ने अमृत छिडक कर उसको जीवित किया। अपनी मृत्यु को लोरिक अपने नेत्रो से देख चुका था जो कि, यह आश्चर्य की वात थी, आकर लौट गई थी। चादा ने उसे ढाढस दिया, कि वह अपने मन मे चिन्ता न करता क्योकि अब वह उसकी विवाहिता-जैसी हो चुकी थी। चादा उसे पहुचाने आई, तो पौरिया पैरो की आहट पाकर जाग पडा, चादा उसे छिपाते हुए वोली कि वह चेरियो को फूल वीनने को फुलवाडी मे भेजने के लिए वुलाने जा रही थी, यह सुनकर पौरिए ने पौरी खोल दी और लोरिक वीर भाग निकला। चादा जब पुन अपनी चौखडी पर चढ गई, पौरी लगा दी गई। जब लोरिक घर पहुचा, तो मैंना ने प्रश्न किया कि रात उसने किस नारी के गले मे वाहे डाल कर व्यतीत की थी, लोर ने कहा कि उसने राधा की रास कछाई थी, उसी को देखते-देखते रात वीत गई थी। चादा ने धवलगृह पर चढ कर देखा कि लोरिक अपने घर पहुच गया था। फिर उसने ग्रह-नक्षत्रो की स्थिति को

देखकर समझ लिया कि दोनो गगा को पार कर जब हरदी जाएँगे, तभी वे मिल सकेगे।

१४ मैना समाधान खड (कड० २२६–२४३)

चादा-लोरिक का यह प्रेम-प्रसग गोपित न रह सका था, मैना ने सुना तो लोरिक से साकेतिक रूप से अपनी व्यथा उसने कही। खोलिन ने मैना से उसकी प्रत्यक्ष व्यथा का कारण पूछा। चादा-लोरिक के प्रेम की चर्चा की ओर उसने सकेत किया, फिर उसे वताया कि किस प्रकार भ्रमर कमल-कलिका की वात भी नही पूछता था और केतक (केवडे) की सुगध पर अनुरक्त हो गया था [जिससे वह अपने को संकट मे डाल रहा था]। खोलिन से फिर उसने वताया कि लोरिक चादा की अटा पर जाकर उससे रमण करता है, और समझाने पर भी नही सुनता है। रात बीतने पर लोरिक लौटा, तो देखा कि मैना रुष्ट थी और रो रही थी। लोरिक को यह अनुमान हो गया कि मैना ने उसके नए प्रेम-प्रसग के विपय मे कुछ सुना था और उसकी मनुहार करने लगा। मैना ने जव चादा के साथ उसके प्रेम-प्रसग की चर्चा चलाई, उसने स्वर्ग जैसे धवलगृह पर पहुँचने की असभावना का कथन किया, और कहा कि इस प्रकार यदि वह उसे स्वर्ग भेज रही थी तो उससे मिलना कैसा था ? जव खोलिन ने लोरिक के आने का समाचार पाया, वह दौडकर आई और उसने बुरा-भला कहकर दोनो मे मेल कराया। मैना ने फिर लोरिक को चादा से प्रेम करने का उलाहना दिया, तो लोरिक ने कहा कि केवल दूसरो के कहने पर वह न जाए, क्योकि उससे अधिक कोई भी स्त्री उसके मन मे स्थान नही पा सकती थी। मैना ने इस पर चादा की तुलना मे अपने सौन्दर्य की अधिकता वताई, तो लोरिक ने उसे शात किया और मैना ने भी उसका स्नेह-सत्कार किया। किन्तु घर से वाहर होते ही लोरिक पुन जैसे का तैसा हो गया।

१५ चादा-मैना-विवाद खड (कड० २४४–२६५)

आषाढी आई तो गोवर की अन्य स्त्रियो के समान चादा भी मनोकामना-पूर्ति के अभिप्राय से सोमनाथ की पूजा के लिए अपनी सखियो को लेकर सोमनाथ के मदिर मे गई। सुन्दरी चादा को देखकर देवता की सुधि-वुधि जाती रही। लोरिक को पति के रूप मे प्राप्त करने के विषय मे उसने देवता से मान्यता की। तव तक अपनी सखियो की टोली लेकर मैना भी वहाँ जा पहुची, जो शोक-सताप के कारण कृष्ण वर्ण की हो रही थी। उसने देवता की पूजा कर उससे याचना की कि जो स्त्री अपनी शैया को छोड कर अन्यत्र दौडती

सागि (?) कै षरगु ति अरि सिर धरा।
येक पुरिष सिघ(घ्घ) तिरि परा।
षान षरगु मै फु(सु)ने न आना।
टूटि(ट) पाउ सिर धरनि पराना।
पूरब पछिम उत्तर दषिन तुम सरि औरु न आन।
पान परग बैरनि(बैरिन) सिर तपै जैसे देषि(षो)रबि भान ॥

**सन्दर्भ**—बी० ३६-३८।

**अर्थ**—(१) खानेजहाँ! जब तू घोडे पर चढ कर खड्ग धारण करता है, तब स्वर्ग मे इन्द्र और [पाताल मे] वासुकी खलबला उठता है। (२) जिस पर तू सिंगिनी ग्रहण कर शर छोडता है, उस [शत्रु का] धड भूमि पर नही रहता है, वह स्वर्ग (आकाश) मे खेलने लगता है। (३) जब तेरे खड्ग की तीक्ष्ण धार देखता हूँ, तो [लगता है कि] इस जन्म (?) का किवाड (भी) एक बार वह काट देगा। (४) तू जब साध (?) करके शत्रु के सिर पर उस खड्ग को रखता है, तो एक पुरुप शीघ्र ही नीचे तिर्यक् पडा (गिरा) हुआ होता है। (५) खानेजहाँ! [ऐसा] खड्ग मैंने अन्य नही सुना है कि [उसके लगते ही] [शत्रु का] सिर धरती पर टूटा और दूर गया हुआ मिले। (६) पूर्व, पश्चिम, उत्तर और दक्षिण मे तुम्हारे समान अन्य नही है। (७) ऐ खानेजहाँ! तुम्हारा खड्ग बैरियो के सिर पर ऐसा तप्त होता है जैसे रवि-भानु को देखिये।

(१४)

एकु खभु 'मेदिनि कह' 'कीन्हा'। 'डोलि परइ' 'जउ होत न दीन्हा'।
'तेहि के बेरे' 'लोक चढावइ'। 'कर' गुन 'खेंचि' तीरु लइ 'लावइ'।
'हिदू' तुरुक 'दुहू' सम 'राखइ'। सत्ति 'जो होइ' 'दुहुन्ह कह भापइ'।
'गउव' सिघु एक पथु 'रेगावइ'। एक घाटि 'दुहु' पानि 'पियावइ'।
एक' दीठि' 'देखइ सय(य)सारू'। 'अचल न चलइ' 'चलइ बेवहारू'।
'मेरु धरति जस' भारनि जग भारनि 'सयसारु'।
'खानजहा' 'सो' 'कवनि' बडाई 'वड जो कीन्हा' करतारु ॥

**सन्दर्भ**—बी० ४१-४२ [बी० मे ३९-४० की सख्याएँ सभवत भूल से छूट गयी हैं], भो० पत्र १० (नवीन)।

**शीर्षक**—भो० अँजन लहू फी मदहे खानजहाँ दर बावे अदल व इन्साफ।

इस कडवक पर भो० मे पुरानी पत्र-सख्या बनी हुई, जो १२ है। उसमे प्रत्येक पत्र पर एक कडवक है, इसलिए उसमे इस कडवक की क्रम-सख्या भी वही रही होगी।

पाठान्तर—(१) १ बी० मेदुनि कौ। २ बी० कीन्हा। ३ बी० बूडि परौ। ४ बी० जिहि कोइ न दीन्हा। (२) १ बी० तिह के बैरी। २ बी० लोगु चरावा। ३ बी० पर। ४ बी० षाचि। ५ बी० लावा। (३) १. बी० ह्यदू। २ बी० कोइ। ३ बी० राषै। ४. बी० यै होय। ५ बी० दहू को भापै। (४) १ बी० गाव। २ बी० चलावै। ३ बी० दुहु। ४ बी० पिलावै। (५) १ बी० दृष्टि। २ बी० देषै सैसारू। ३ बी० अनत नि चलै। ४ बी० चलै बौहारू। (६) १ बी० मोर धनि जस। २ बी० सैसार। (७) १ बी० खानज (खानजहाँ ?)। २ बी० से, भो० सो जो बाद मे 'फुनि' बनाया गया है। ३ बी० कौन। ४ बी० वडी कीन्हु।

अर्थ—(१) खानेजहाँ को [विधाता] ने मेदिनी (पृथ्वी) के लिए एक [ही] खम्भा [निर्मित] किया है, यदि यह [खम्भा] न दिया होता, तो [पृथ्वी] डोल पडती। (२) [विधाता] उसके बेडे पर—अथवा वह बेडा बना कर—लोक को चढाता है और हाथो मे [उस बेडे के] गुण को खीच कर [लोक को] तीर पर लाकर लगा देता है। (३) वह हिन्दुओ और तुर्को—दोनो—को समभाव से रखता है, और जो-कुछ सत्य होता है, [वही] दोनो को (मे) कहता है। (४) वह [न्यायी ऐसा है कि] गाय और सिंह [जैसे परस्पर विरोधियो] को एक ही मार्ग पर रेगाता [चलाता] है और एक ही घाट पर दोनो को पानी पिलाता है। (५) वह ससार [मात्र] को एक ही दृष्टि से देखता है और [न्याय पर] अचल ऐसा है कि विचलित नही होता है, भले ही [ससार का] व्यवहार चलायमान हो जा। (६) जैसे मेरु धरती के भार के लिए [निर्मित] है, वह ससार मे जगत् के भार के लिए [निर्मित] है। (७) [किन्तु] इसमे खानेजहाँ की कौन-सी बडाई है जब कि उसे सृष्टि-कर्त्ता ने ही बडा कर रखा है।

(१५)

मलिक 'ममारखु' दर 'क' सिंगारू। दान 'जूझ' बड बीर 'अपारू'।
खडग घाइ 'ढहि' 'परहि' पहारा। 'बासुगि कापइ' 'नाहि' उबारा।
'काध' तोरि 'नई' रगत 'बहावइ'। धर बिनु'सिरु'तेहि' माझ 'तरावइ'।

'जेहि' सिरु 'देइ' मुदगर कर घाऊ। 'फेरि' न 'धरइ' 'सीध कइ' पाऊ।
'विधना मारि देस मह आनी'। 'भागहि राइ छाडि निसु' रानी।
चहु जग परा 'भगाना' छाडि 'देस नृप भाग'।
'कड रे दीन्ह सरब डड' 'कइ ते' पायनु लाग ॥

**सन्दर्भ**—वी० ४३-४५, मसा०।

भो० पत्र १०(नवीन)पर तर्क है 'मलिक मुबारक', जो इसी कडवक का है।

**शीर्षक**—मसा० मदहे मालिकुल उमरा मुबारक इब्न मलिक बयाँ मकत असतू डलमऊ।

**पाठान्तर**—(१) १ मसा० मुबारक। २ वी० कौ। ३ वी० सिगारू। ४ मसा० मे 'रू' पर चिप्पी लगी हुई है। (२) १ वी० मे नही है। २ वी० परै। ३ वी० वासिगु कपै। ४ वी० नही। (३) १. वी० कध। २ वी० नै। ३. वी० वहावै। ४. वी० तिस। ५ वी तिरावै। (४) १. वी० जिह। २ वी० दे। ३ वी० जनमि। ४ वी० धरै। ५. वी० सिघ कौ। (५) १ वी० वैरिन्हि मारि देषि तवु (सशोधित) वानी। २. वी० भागैहि राज छाडि निसि। (६) १ वी० भगाना। २ वी० राइ निसि भागि। (७) १ वी० कै आइ दे डड सभै। २ वी० कै राइ।

**अर्थ**—(१) मलिक मुबारक [शाही] सेना के शृगार है। वे दान तथा युद्ध—दोनो—मे अपार वीर है। (२) उनके खड्ग के आघात से पहाड ढह (गिर) पडते है, और वासुकी इसलिए काँपने लगता है कि उससे [उसका भी] उवार (बचाव) नही है। (३) वह [युद्ध मे] कन्धो को तोड़ कर रक्त की नदी बहाता है, और फिर उसमे धड से हीन सिरो को तैराता है। (४) जिसके सिर पर भी वह मुद्‌गर का घाव देता है, वह फिर पैर सीधा करके नही रख सकता है। (५) [शत्रु राजा-गण कहते हैं] 'विधाता ने देश मे मारी ला दी है', [और यह कहते हुए] वे अपनी रानियो तक को छोडकर भाग निकलते हैं। (६) [उसके आतक से] जगत् मे चारो ओर भगदड पड गयी है, और [शत्रु] राजा-गण अपने देश को छोडकर भाग रहे है। (७) या तो उन्होने अपना सर्वस्व दण्ड (कर) [के रूप मे] दे दिया है, और या तो वे उसके पैरो मे लगे हैं।

(१६)

करन विसेप दानु तर्स (तस) देइ(ई)। दारिदु छाडि दिसतरु लेइ(ई)।
भूपा देखि पास जौ आवै। जनम सभै कर भूष गवावा(वै)।

अमी मेघ जनौ बरसै पानी । ना डरु देषै (देषिय) भुमि सुकानी ।
करि दीया ति सवर के वेषा । दूसर राक न चित मै लेखा ।
किरति जाइ चहु भ(भु)वन जनावा । दान [पु]न जसु हाथ उपावा ।
मलिक ममारष न्हावताह बार षिसौ जिन काव(उ?) ।
रिन रावर(रि) मुष बानी दिनु दिनु बधियो आव(उ?) ।।

**सन्दर्भ**—वी० ४६-४८ ।

**अर्थ**—(१) "जो कर्ण से भी विशेष (अधिक) हो, ऐसा दान तू देता है, [जिसके परिणाम-स्वरूप] दारिद्र्य [देश को छोड कर] देशान्तर को जा रहा है। (२) तुझे देख कर यदि कोई भूखा तेरे पास आता है, तो वह समस्त जन्मो की क्षुधा गँवा देता है। (३) मेघ मानो अमृत-जल की वर्षा करते है, [जिसके परिणाम-स्वरूप] यह डर नही है कि भूमि शुष्क दिखाई पडेगी। (४) उनको तूने सवलो के वेष का कर दिया है, अत दूसरे रक चित्त मे मैं नही समझ पाता हूँ। (५) तेरी कीर्ति जा-जाकर चारो भुवनो मे [अपने को] व्यक्त करने लगी है, क्योकि दान-पुण्य के द्वारा तेरे हाथो ने यश उत्पादित किया है। (६) ऐ मलिक मुबारक ! नहाते हुए भी तेरा बाल न गिरे (तेरा कोई अनिष्ट न हो)। (७) तेरे मुख की वाणी दिनानुदिन बढती ही जाए।"

(१७)

वरस सातै(त) सै होये इक्यासी ।
तिहि याह कबि सरसे(स) उभासी ।
साहि पेरोज ढीली सुलतानू ।
जौना साहि इ*जीरु (उजीरु) वषानू ।
दलमौ (डलमउ) नयरु बसै नवरगा ।
उपरि कोटु तलै बहै गगा ।
धरमी लोगु बसहि भगवता ।
गुनगाहका नागर जसवता ।
मलिक बया पुतु उ(यु ?)ध* रन धीरू ।
मलिक ममारषु तहा का (तहा क,) मीरू ।
दाउद येह कबि जइ* गाइ(ई) मन महि लेहु बिचारि ।
जुरत बोलु चित राषहु टूटत लेहु स(स)वारि ।।

**सन्दर्भ**—वी० ५०-५२, ४६ की सख्या भूल से छूटी लगती है। *चिह्नित अक्षरो पर प्रति मे सशोधन किए हुए है।

**अर्थ**—(१) जब ७८१ का साल हुआ, तब [मैने] इस सरस काव्य को उद्भापित [प्रकाशित] किया। (२) [इस समय] दिल्ली का सुल्तान फीरोजशाह है, और जौनाशाह [उसका] वजीर कहलाता है। (३) एक नवरग [नये रग का] नगर डलमऊ बसता है, जिसके ऊपर [की भूमि मे] कोट (गढ या गढ का परकोटा) है और [जिसके] नीचे गगा बहती है। (४) उसमे धर्मिष्ठ और भाग्यवान् लोग निवास करते है, वे गुण-ग्राहक, नागर और यशवान् है। (५) युद्ध मे रणधीर मलिक बयाँ के पुत्र मलिक मुबारक वहाँ के मीर है। (६) दाऊद ने यह कविता गाई, इसे मन मे विचार कर ग्रहण कीजिए। (७) इसके जो बोल (वाक्य) जुड रहे हो, उन्हे चित्त मे [उसी प्रकार] रख लीजिए, और जो त्रुटिपूर्ण हो, उन्हे सवार (ठीक) कर स्वीकार कीजिए।

## २. गोवर-वर्णन खण्ड

(१८)

कहू(हू) कबितु मन भयो गियानू।
कहत सुहावन सुनहु दै कानू।
गोवर कहौ(हौ) महर कर ठाउ(ऊ)।
कूवा बाइ बहुत (अबराऊ)।
नारियर गो(गू)वा के तह(ह) रूखा।
देपत रहै न लागै भूपा।
दार्यौ(यौ) दाष वह(हु)ल लै लाइ(ई)।
नारि(रि)ग झारिग कहे न जाइ(ई)।
कटहर तारा(र) भरे अ(अ)वराना(मा?)।
जामिनि कैथ* न* को जाना।
वास पिजूरि वर पीपरा(र?) अ(अ)बिली भई सैवार।
राइ महर की वारी द्योस होइ अ(अ)धियार॥

**सन्दर्भ**—वी० ५३-५५।

**शीर्षक**—वी० मे हाशिए मे 'गोवर की वरनी' शीर्षक दिया हुआ है [किन्तु यह प्रतिलिपिकार से भिन्न व्यक्ति की लिखावट मे है।]

*चिह्नित अक्षर वी० मे सशोधित हैं।

**अर्थ**—(१) मेरे मन मे ज्ञान [उदित] हुआ है, इसलिए मैं कवित्व (कविता) कह रहा हू, यह [कवित्व] कहने मे सुहावना है, इसे कान देकर सुनो। (२) मै [अव] महर के स्थान गोवर का कथन कर रहा हूँ, वहाँ पर कूप, वापी और आम्राराम बहुतेरे थे। (३) वहाँ पर नारियल तथा गूवा (एक प्रकार की सुपारी) के वृक्ष थे, जिन्हे यदि कोई देखता रहता तो उसे भूख न लगती। (४) दाडिम (अनार) तथा द्राक्षा (अगूर) वहाँ पर बहुतेरे लेकर लगाये हुए थे, नारगी-झारगी (?) तो इतने थे कि कहे नही जा सकते थे। (५) कटहल और ताड उस आम्राराम (?) मे भरे हुए थे और जामुन तथा कैथ (कपित्थ) इतने थे कि उन्हे कोई जानता न था। (६) बाँस, खजूर, वट, पीपल तथा इमली [इस प्रकार] अधिकता से [लगे] हुए थे कि (७) राजमहर की वाटिका मे दिन मे ही अन्धकार हो रहता था।

(१६)

अति घन फेर(रि) देषि अ(अ)बराइ(ई)।
वासहि(हि) पखि कहू ते आइ(ई)।
चुहचुहाहि(हि) ते सूवा सारी।
कुहकुहाहि(हिं) ते कोकिल कारी।
पिउ पिउ बबिहा करै पुकारा।
नाचहि(हि) मोर सबद झनकारा।
महर पुकार ले रि दह(हि) आइ(ई)।
आडुकि (पाडुकि) येक येक चिललाई।
हरियर आइ देस कर रहा।
कागरूद्र (रूक) बहु भाषा कहा।
अस अबर(रा)उ सुहावना(न) जिहि चितु रहा लुभाइ।
बासैहि(सहि)पषी रहही(हि)अ(उ?)ति छाडि न अननरि(अतरि)जाइ॥

**सन्दर्भ**—वी० ५६-५८।

**मै०** प्रति इस कडवक से सम्वधित चित्र से मिलती है, इसके पूर्व वह खण्डित है।

**अर्थ**—(१) पुन: अत्यधिक सघन आम्राराम देख कर कही से भी आए हुए पक्षी वहाँ बोलते रहते थे, (२) शुक-सारिका वहाँ चुहचुहाते रहते थे और काली कोकिला कुहकुहाती रहती थी, (३) पपीहा पी-पी पुकारता रहता था, और मोर नाचते रहते तथा उनके शब्द झकृत होते रहते थे, (४) महर पुकारता रहता था 'आकर दही लो', जबकि पडुक 'एक' 'एक' चिल्लाता रहता था, (५) हारिल तो देश भर के आकर वही रहते थे और काकरूक (उलूक) वहुतेरी भाषाएँ बोलते थे। (६) वह आम्राराम इतना सुहावना था कि जो [पक्षियो के] चित्त को लुब्ध किये हुए था, (७) उसमे पक्षी बोलते तथा निवास करते रहते थे, और उसे छोड कर अन्य [आम्रारामो] मे नही जाते थे।

(२०)

तारा 'पोखर' कुड 'खनाए'। मढ 'देवर' चहु पासि 'उठाए'।
'खूना' तपसी अछहि तहा। 'अउ' भगवतु 'रहइ तिन्ह महा'।
मसवासी सिव मडपु छाई। 'पुरुख नाउ' तेहि 'ठौर' न जाई।
भॅंररा 'डवरू' डाक 'बजावा'। सबदु सुहाव 'नीद' सुनि आवा।
जोगी सहस 'चारि तह' 'गावहि'। सीगी पूरहि भसम 'चढावहि'।
सिद्ध पुरुख गुनआगर देखि 'लुभाने' ठाउ।
कहत सुनत अस 'जानिय' 'दहु' 'चलि देखइ जाउ'॥

**सन्दर्भ**—मैं० पत्र ३, वी० ५९-६१।

**शीर्षक**—मैं० सिफते बुतखानः वर हौज व मानदन जोगियान मर्दान व ज़नान दर आ।

**पाठान्तर**—(१) १. वी० पोषरि। २ दी० षनाइ। ३ मैं० देव। ४ वी० उठाइ। (२) १ वी० षैना। २ वी० औ। ३ वी० रहै तिन माहा। (३) १ वी० पुरष ना। २ वी० ठाव। (४) १ वी० डौरू। २ वी० वजावा। ३ वी० मैं० इन्द्र। (५) १ वी० मैं० पाच एक। २ वी० गावैहि। ३ वी० चरावहि। (६) १ वी० लुटाने। (७) १ वी० जानौ। २. वी० धौ। ३. वी० चलु देषौ जाउ।

**अर्थ**—(१) [गोवर नगर मे] तडाग, पुष्कर और कुड खुदवाए हुए थे और उनके पास चारो ओर मठ और देवालय उठाए हुए थे। (२) वहाँ (उनमे) खूना-पथी (शरीर को क्षुण्ण—मर्दित चूर्णित करने वाले) तपस्वी थे और भागवत (अथवा भाग्यवान साधक) उनमे निवास करते थे।

(३) शिव के मण्डपो मे मास-कल्प करने वाली स्त्रियाँ छाई रहती थी, उनमे पुरुष नामधारी [मात्र] नही जाते थे। (४) उनमे भरडे (एक प्रकार का वाद्य), डमरू और डक्क वजते थे, जिनके सुहावने शब्द सुनकर निद्रा आती थी। (५) चार सहस्र योगी वहाँ गाते [रहते] थे, वे शृंग पूरते (फूँक कर वजाते) और [शरीर पर] भस्म चढाते थे। (६) सिद्ध पुरुष और गुणो मे अग्र—अथवा गुणो की खानि—लोग उस स्थान को देखकर [उस पर] लुब्ध थे। (७) कहने-सुनने मे से ऐसा जान पडता था कि मानो चलकर उसे देखने जाऊ।

(२१)

सरवरु एकु गुभर भरि रहा। झरना सहस 'एक अउ' बहा।
अति 'अवगाहु न पाइय' थाहा। पानी चोख 'सराहउ' काहा।
वास कपूर पियत खिन 'आवइ'। देखत मोतीचूर 'सुहावइ'।
'कुवरि' लाख दोइ पानी 'जाही'। तीरि 'बइठि' ते लेहि भराही।
'ठाउ ठाउ वइसे' रखवारा। 'खोरि नहाइ' न 'कोउव' 'पारा'।
'छाय(?)' होइ तरुन्ह 'कइ' 'केहु' न 'पाइय' बाट।
चाप रूप सरवर कै रावत(ट) बाधे घाट॥

**सन्दर्भ**—मै० पत्र ४, शि०, वी० ६२-६४।

**शीर्षक**—मै०: सिफते हौज व लताफते आव ऊ गोयद। शि०. अपाठ्य है।

मै० मे (३)। १, (४)। १, (५)। १, (६) तथा (७) के अधिकाश पत्र के त्रुटित होने के कारण नही है। शि० मे (३), (४)। २, (६) तथा (७) के अधिकाश अपाठ्य है।

**पाठान्तर**—(१) १ मैं० पाच तह। (२) १ वी० औगाहु न पाइये। २ वी० सराहौ। (३) १ वी० आवा। २ वी० र(स ?)हावा। (४) १ वी० कवरि। २ वी० जाही। ३ वी० वैसी। (५) १ वी० ठाव ठाव राषै। २ वी० घोरा न्हाहि। ३ वी० कोउ, शि० कोइ। ४ वी० वारा। (६) १ वी० चापा। २ वी० नरुन (?) की। ३ वी० ककरि। ४ वी० सूझै।

**अर्थ**—(१) [वहाँ पर] एक सरोवर भरपूर भर रहा था, और [उसे भरने के लिए] एक सहस्र एक झरने प्रवाहित हो रहे थे। (२) वह [सरोवर] अत्यधिक गम्भीर (गहरा) था और उसकी थाह नही मिलती थी। उसका

पानी ऐसा चोखा (अच्छा) था कि उसकी क्या सराहना करूँ ? (३) उसको पीते समय क्षणमात्र मे कपूर की सुवास आती थी, और देखने मे वह मौक्तिक-चूर्ण जैसा सुहाता था। (४) दो लाख कुमारियाँ [वहाँ] पानी भरने के लिए जाती थी, किन्तु वे उस सरोवर के तट पर ही बैठ कर पानी भर लिया करती थी। (५) स्थान-स्थान पर रखवाले बैठे हुए थे, [जिससे] उसमे कोई भी खोर (अग-मार्जन कर) अथवा स्नान नही कर सकता था। (६) वहाँ पर वृक्षो की ऐसी [सघन] छाया थी कि मार्ग नही मिल पाता था, (७) उस सरोवर को धनुष के आकार का [बना] कर उसके घाट रावट पत्थर से बाँधे हुए थे।

(२२)

'पैरहि' हस 'माछ' फहराही। चकवा चकवी केरि कराही।
'धौला' 'ढेक' 'बइठ छिरियाए'। बगुला बगुली सिहरी 'खाए'।
'पीलू' सोन 'तहाँ रहे' छाई। 'अरु जल कुकुरी' 'चुहचुहाई'।
पसरी 'पुरइनि तूलमतूला'। हरियर पान 'ते' रातुर फूला।
'जलपखी आइ देस' कर परा। कार 'कुरुजवा जलहर भरा'।
सारस 'कुरलहि राति नीदि तिल एक न आवइ'।
सबद 'सुहाव कान पर' जागत 'रइनि बिहावइ'॥

**सन्दर्भ**—मै० पत्र ५; बी० ६५-६७। बी० मे यहाँ भूल से एक सख्या बढ गयी है।

**शीर्षक**—मै० सिफते जानवरा दर आ हौज गोयद।
मै० मे (३) के कतिपय अश अस्पष्ट हैं।

**पाठान्तर**—(१) १ बी० बिहरैहि। २ बी० मछ। (२) १ मै० देला। २ बी० ढीक। ३ बी० बैसि छिहराही। ४ बी० खाही। (३) १ बी० पीयर। २ बी० रहे दुहु। ३ बी० और जकूकरि। ४ बी० चुहाचुहाई। (४) १ बी० परयनि (पुरइनि—फा०) टोलमटूला (तूलमतूला—फा०)। २ बी० तु। (५) १ बी० कपिल देसु आइ। २ बी० करौजा जग्हर भारा। (६) १ बी० कुररहि सभ निस तिलक नीद न आव। (७) १ बी० सुहावा कान रस। २ बी० रैनि विहाइ।

**अर्थ**—(१) [उस सरोवर मे] हस तैरते रहते थे, मत्स्य फहराते (ऊपर आते ?) रहते थे तथा [उसके तट पर] चक्रवाक और चक्रवाकी केलि

करते रहते थे। (२) धौले और ढेक [वहाँ पर] छिरिआए (पानी के छीटे लिए) हुए बैठे रहते थे और बकुले-बकुलियाँ शफरियाँ (मछलिया) खाते रहते थे। (३) पीलू तथा सोन वहाँ छाए रहते थे, और जल-कुक्कुटियाँ चुहचुहाती रहती थी। (४) पुटकिनी (कमलिनी) [जल के] विस्तार के बराबर ही फैली हुई थी, [उसके] पत्ते हरे थे और उसमे फूल लाल थे। (५) देश [भर] के जल-पक्षी आ कर [वहाँ] पडे हुए (निवास कर रहे) थे और काले क्रौंच उस जलाशय मे भरे हुए थे। (६) [वहाँ पर] रात्रि मे सारस बोलते थे, [जिससे] तिल मात्र (तनिक) भी नीद नही आती थी। (७) [उनका] सुहावना शब्द कानो मे ऐसा पडता रहता था कि [उसको सुनते हुए] जागते ही रजनी व्यतीत हो जाती थी।

(२३)

'जाइ देखि' गोवर कइ खाई। 'पुरुस' 'पचास' 'कइ रे गहिराई'।
'तरहुत' 'पथरहि तस कइ' बाधी। 'कतहु न सूझइ आतरु' साधी।
'डुबुकी(कि) फिरे' 'आछे पैराऊ'। तिल 'एक नीर घटइ न[हि] काऊ'।
नीर डरावन हरियर बानू। 'झाखत' हिए 'काप तस पानू'।
जो खिसि परइ 'सो जमपथ' जाई। 'परतहि माछ मगर' 'तेहि' खाई।
राइ बीसि 'एक जउ चलि' आवहि 'कैसहु लिएहु' न जाइ।
'दइ कै (कइ)' आपनु 'भागहि' साहन जाहि गवाइ॥

**सन्दर्भ**—मै० पत्र ६, बी० ६९-७१।

**शीर्षक**—मै० सिफते खदक बर गिर्द शहर गोवर गोयद।

**पाठान्तर**—(१) १ बी० देपि जाइ। २ बी० की। ३ बी० पुरुस। ४ बी० की र (रे) गहराई। (२) १ बी० तरहत। २ बी० पथरह अस कै। ३ बी० कितहि न सूझै अतरु। (३) १ बी० डभकै भरी। २ बी० अच्छे पैराऊ। ३. बी० इक पानि न सूझै काऊ। (४) १ बी० देपत। २ मै० कीन्ह डर आनूं। (५) १ बी० सु जमपुरि। २ बी० परतेह मगर मच्छ। ३ बी० लै। (६) १ बी० औ मिलि कै। २ बी० कैसै लियो। (७) १ मै० डडी (डडि) कइ। २ बी० भार्जाहि।

**अर्थ**—(१) गोवर की खाई जाकर देखी। पचास पुरसे ($५० \times ३\frac{१}{२} =$ १७५ हाथ) की उसकी गहराई थी। (२) वह तल से ही पत्थरो मे इस प्रकार बाँधी गयी थी कि उसमे कही पर भी अन्तर या सन्धि नही सूझती थी।

( ३ ) उसमे डुबकी लगा कर अच्छे-अच्छे तैरने वाले भी लौट चुके थे, उसका जल कभी तिल [भर] भी नही घटता था। (४) उसका जल डराने वाला तथा हरे वर्ण का था, यदि उसको कोई झाँकता था तो वह अपने हृदय मे पर्ण (पत्ते) के जैसा काँपने लगता था। (५) जो उसमे गिर पडता था, वह यम (मृत्यु) के मार्ग मे गमन करता था, [क्योकि] गिरते ही उसे मत्स्य तथा मकर खा जाते थे। (६) यदि बीस-एक राय [भी] चले आते, तो किसी प्रकार भी वह खाई उनके अधिकार मे नही जा सकती थी, (७) वे अपना ही देकर भाग जाते और साधन (सैन्यादि) को भी वहाँ पर गँवा कर जाते।

(२४)

'तेहु' 'चाहि' 'जो कोटु' उचावा। 'कारु' सेतु गढि पाथरु लावा।
'पुरस (पुरुस)' तीस 'यक' आहि उचाई। 'हाथ बीस केरी चकराई'।
कौसीसेहि 'सब' ईगुर लागा। ऊपर 'हेर' त खिसि पर पागा।
तेल 'धार' जइसि चिकनाई। ऊपर 'चाटी चरे (चडी)' न जाई।
सगर 'देवसु' चहु दिसि फिरि 'आइय'। सूरु 'आथवइ' 'ओर' 'न पाइय'।
बीस 'पवरि बीसउ' जरि लोहे 'सोनेइ' 'रसे' किवार।
'देवसहि रहहि' पवरिया 'राति भवहि' कोटवार॥

**सन्दर्भ**—मै० पत्र ७, बी० ७२-७४।

**शीर्षक**—मै० सिफते हिसार गिर्द शहर गोवर गोयद।

**पाठान्तर**—(१) १ मै० एहु। २ बी० चाहु। ३ बी० जौ कोटु। ४ बी० कारु। (२) बी० मे चरणो का क्रम वदला हुआ है। १ मै० हाथ। २ मै० करि। ३ मै० पुरुष सात कड हइ चौडाई। (३) १ बी० सभ। २ मै० देख। (४) १ बी० ढार। २ मै० देखत चढी। (५) १ बी० द्योसु। २ बी० मे नही है। ३ बी० अथवै पै। ४ बी० वार। ५ बी० मे नही है। (६) १ बी० पैरि बीसै। २ बी० सोनै। ३ मै० मढे। (७) १ बी० द्योसहि गर्पाह। २ बी० रति रापैहि। दोहे की दोनो पक्तियो के बीच बी० मे एक और पक्ति है पतरी पगेहि वहुत वीर दानि जुधि जूझार।

**अर्थ**—(१) उसी प्रकार जो परकोटा उठाया हुआ था, उसे देखिए। उसमे श्वेत पत्थर कारुओ (पत्थर-कटो) ने गढ-गढ कर लगाये थे। (२) उसकी ऊँचाई तीस पुरसे ($३० \times ३\frac{१}{२} = १०५$ हाथ) के लगभग थी और उसकी

चौडाई बीस हाथ की थी। (३) समस्त कौसीसो (कपिशीर्पो—बुर्जो) पर ईंगुर लगा हुआ था, और उनके ऊपर देखिए तो पाग (पगडी) गिर पडती थी। (४) उसकी चिकनाहट तेल की धार जैसी थी, इसलिए उसके ऊपर चीटी भी न चढ सकती थी। (५) सारे दिन उसके चारो ओर फिर आइए और सूर्यास्त हो जाए, तो भी उसका अन्त न पाइए [वह इतना लम्बा था]। (६) उसमे बीस पौन्यिाँ थी, बीसो लौह-मण्डित थी, और सोने से मढे हुए उनके कपाट थे। (७) [उनकी सुरक्षा मे] दिन मे पौरिये रहते थे और रात मे कोटपाल भ्रमण करते (चक्कर लगाते) थे।

(२५)

'वाभन' खतरी 'वस' 'गोवारा'। 'खाडरवा[र]' 'अउ' अग्गरवारा।
बसहि तिवारी 'अउ' पचवाना। धाकर 'जोसी' 'अउ' जजमाना।
वसहि 'खधाई' 'अउ' वनिजारा। जाति सरावग 'अउर' प(प)वारा।
सोनी बसहि सुनार बिनानी। रावत लोग 'वसाए' आनी।
ठाकुर 'बहुत' वसहि चौहाना। परजा 'पौनि' गिननि को जाना।
बहुत 'चाप(पि)' दरमरि उठ' 'खोरिन्ह हीडि' न जाइ।
'बीस' 'वार वस' 'गोवरा' 'मानुस' चलत भुलाइ॥

**सन्दर्भ**—मै० पत्र ८, बी० ७८-८०।

**शीर्षक**—मै० सिफत खल्के शहर कज सुकना बूदन्द दर आ शहरे मज़कूर।

**पाठान्तर**—(१) १ बी० वाभन। २ मै० वसहि। ३ बी० गवारा। ४ मै० गहरवार। ५ बी० औ। (२) १ बी० औ। २ मै० चौबे। ३ बी० औ। (३) १ बी० खदाइ। २ बी० औ। ३ बी० और। (४) १ बी० वसायो। (५) १ बी० बहुता। २ बी० नाव। (६) १ मै० जात। २ बी० दरम वुठ। ३ बी० घोरन हाथि। (७) १ मै० तीस। २ बी० पाच (?) रे। ३ बी० गोवारा। ४ बी० मानस।

**अर्थ**—(१) [नगर मे] ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, ग्वाल, खण्डेलवाल और अग्रवाल वसते थे, (२) तिवारी, पचवान, धाकड और जोशी बसते थे जो यजमान (यज्ञ कर्म करने वाले) थे, (३) खधाई (गन्धी), बनजारे, श्रावक और पवार निवास करते थे, (४) सोनी (सोने का पानी चढाने वाले) तथा विज्ञानी सुनार वसते थे और रावत थे, जो (वहाँ) लाकर वसाये हुए थे,

(५) वहुतेरे चौहान ठाकुर [वहाँ] निवास करते थे। प्रजा-पवनियो की गिनती कौन जानता ? (६) [वहाँ की भरी गलियो मे] चप (दब) कर वहुतेरे दलित-मृदित हो उठते थे, और उन मे चला-फिरा नही जाता था। (७) यदि वीस दिनो तक भी गोवर मे कोई निवास करता, तो भी वह मनुष्य चलते हुए [मार्ग] भूल जाता।

(२६)

'राइ कुरी' 'कइ' 'वइस अथाई'। हम फुनि 'ठाढ' भए तहा जाई।
अति 'विदवास' पडित 'ते पढे'। 'रूपि वेरासि दइय के गढे'।
अधरन 'लागइ' पान चवाही। दात ति मुख 'महि' 'दीसहि' नाही।
दान झूझ 'के' 'बिरुद वोलावहि'। 'भाटन्हि कापर घोर देवावहि'।
हाथ खरग 'वै अरि' सिर देही। 'बैरिन्ह ऊपरि' बीरा लेही।
'छत्तीस कुरी' राजपुत 'भूर्जाह सासन गाउ'।
'देस के डाड आव महरइ कह' तिन्ह कुवरनि के 'नाउ'॥

**सन्दर्भ**—मै० पत्र ६, वी० ८१-८३।
**शीर्षक**—मै० सिफते मजलिसे नरकश वन्दाने राय महर गोयद।
वी० सिफति रावताह की।

**पाठान्तर**—(१) १ मै० राजकुरी। २ वी० की। ३ वी० वैठ आँयाई। ४ मै० मे नही है। (२) १ वी० विधवास। २ वी० तोहि पठा। ३ वी० रूपि मदन गति विधना गढा। (३) १ वी० लागै। २ वी० महि। ३ मै० मूर्झाहि। (४) १ मै० कर। २ वी० विरद वुलावहिं। ३ वी० भाटेहि कौपरु देहि दिवावैहि। (५) १ मै० वैरिन्ह (दे० दूसरा चरण)। २ वी० वैरी उपरी। (६) १ वी० छतीस्यौं कुरि। २ वी० भूचहिं सहस ये गॉव। (७) १ वी० देम का डडु महर कै आवै। २ वी० नाव।

**अर्थ**—(१) राजकुल के लोगो की वहाँ अथाई (गोष्ठी) वैठती थी, पुन हम भी वहाँ जाकर खडे हो गए। (२) वे अत्यधिक विद्वान् तथा पढे हुए पण्डित थे और रूप तथा विलास के लिए दैव के द्वारा निर्मित थे। (३) वे पान चावते रहते थे, जो उनके अधरो पर लगता रहता था, [पान से रग कर लाल हो जाने के कारण] उनके मुखो मे जो दाँत थे वे दिखते नही थे। (४) वे दान और युद्ध के विरद [भाटो से] बुलवाया करते थे, और पुरस्कार मे उन भाटो को कपडे तथा घोडे दिलाते थे। (५) वे खड्ग का हाथ वैरियो

के सिरो पर देते थे, और वैरियो के ऊपर [खड्ग चलाने के लिए] वे वीडा लेते थे। (६) ऐसे छत्तीस कुलो के राजपुत्र [राज्य मे] शासनादेशो से प्राप्त ग्रामो का भोग करते थे। (७) उन कुमारो (कुमारभुक्तो) के नामो से महर को देश भर के दण्ड (कर) आते रहते थे।

(२७)

'सून' फूल 'हाटन्ह सव' फूला। 'जिउ बिमोहि गा' देखत भूला।
अगरु चदनु 'सवु' धरा विकाई। कूकू 'परिमल' सुगध 'खधाई'।
'वेना अउरु' 'कपूर' सुहावा। 'मेद' 'कस्तूरी महक सनावा'।
पान 'उडागर (अडागर)' सुरग सोपारी। जैफर लौग विकाइ 'छुहारी'।
'दौना' मरुवा 'कुद' निवारी। गूदे 'हार' ति 'वेचहि' मारी।
खाड 'चिरउजी' दाख खुरुहरी वहुतइ लोग 'वेसाहि'।
हीर 'पवार' 'सोन भल' कापर 'जत चाहिय सब आहि'॥

**सन्दर्भ**—मै० पत्र १०, वी० ८४-८६।

**शीर्षक**—मै० सिफते वाजार इश्रियात शहरे गोवर व खरीदने खल्क।

**पाठान्तर**—(१) १ वी० सोवन। २ वी० हाटन (?) भल। ३ वी० जीउ विमोहा। (२) १ वी० सभु। २ मै० परीमल (परिमल)। ३ वी० सुहाइ। (३) १ वी० वीना औरु। २ वी० कफूर। ३ मै० मोद। ४ वी० कस्थूरी मह घसि ह्लावा। (४) १ मै० नगरखड। २ वी० चहारी। (५) १ वी० दोन। २ वी गूद। ३ वी० हर। ४ वी० वेचिहै। (६) १ वी० चिरौजी। २ वी० वसाहि। (७) १ मै० पवर। २ वी० वहु। ३ वी० भवै अँसे अँसे साहि।

**अर्थ**—(१) [गोवर की] हाटो मे सभी [प्रकार के] प्रसून तथा फूल फूल रहे थे। उनको देखते ही जी विमुग्ध हो जाता और भ्रमित हो जाता था। (२) अगुरु और चन्दन—सभी [उन हाटो मे] रखे हुए विकते रहते थे, कुकुम, परिमल [आदि] सुगन्धित द्रव्य महकते रहते थे। (३) वीरण (खस) और सुहावना कर्पूर था, मेद था, और कस्तूरी थी जो महक से सनी हुई थी, (४) अडाकर (समूचे) पान और अच्छे रग की सुपारी थी, जायफल, लवग तथा छुहारी विकते थे, (५) दौना, मरवा, कुद और निवारी [के] गूथे हुए हार माली वेचते रहते थे। (३) खाड, चिरौजी, दाख (मुनक्का) तथा खुरहुरी को वहुतेरे लोग मोल लेते रहते थे। (७) हीरा, प्रवाल, सोना और अच्छा कपडा, जितना भी चाहिए, सभी था।

(२८)

'हाट छरहटा पेखन' होई। 'देखहि' निसरि 'मनुस अउ' जोई।
वरुवा राम रमाइनु कहही। गावहि गीत नाच भल करही।
वहुरूपी 'वहु भेस फिरावा'। वार 'वूढ' चलि 'देखइ आवा'।
'राधा कान्ह देस छद ल्यावहि'। मटकि मूड 'मसि देह चरावहि'।
'गावहि गीत औ (अउ) कहहि' पवारा। नट नाचहि 'अउ' वाजहि तारा।
'भामनगारी' कोइ 'चरित हम देखा होइ' अपार।
'अछ' वधावा 'गोवर' 'घरि घरि मगराचार'॥

**सन्दर्भ**—मै० पत्र ११, वी० ६०-६२।

**शीर्षक**—मै० सिफत वाज़ीगरा दर वाजार शहर गोवर गोयद।

**पाठान्तर**—(१) १ वी० हाट चढे तो पिपिना अस। २ वी० ते देपति। ३ वी० मनु औ। (३) १ वी० वहु भेस फिरावहि, मै० वहु फेस (भेस) फिरावा। २ मै० वूड। ३ वी० देपन आवहि। (४) १ मै० रासइ गावहि भल छद लावहि। २ वी० लै निसेहि चरावहि। (५) १ मै० कीनर गावहि होइ। २ वी० औ। (६) १ वी० भाटमगारी। २ वी० रचित देपत सबै। (७) १ वी० इछ। २ वी० गोवर। ३ वी० घर घर मगलचार।

**अर्थ**—(१) उन हाटो मे छरहटा (छल-कृत्य) के प्रेक्षणक (तमाशे) होते रहते थे, जिन्हे पुरुप और स्त्रियाँ निकल-निकल कर देखते थे। (२) वरुवा (वटु) राम का रामायण कहते थे, वे गीत गाते थे और अच्छा नृत्य करते थे। (३) वहुरुपिए अनेक वेप धारण करते रहते थे, जिन्हे चल कर देखने के लिए वालक-वृद्ध [सभी] आते थे। (४) वे राधा-कृष्ण के सुन्दर छद्म लगाते (धारण करते) थे तथा वे [राधा के छद्म के लिए] सिर पर मटकी और [कृष्ण के छद्म के लिए] देह पर मसि चढाते (लगाते) थे। (५) वे गीत गाते और पवारे कहते थे, नट नृत्य करते और [उन नृत्यो पर] ताल वजते थे। (६) हमने देखा कि वहाँ पर भुलावे मे डालनेवाले अपार खेल तथा चरित्र होते थे। (७) गोवर [भर] मे वधावा और घर-घर मे मगलाचार होता रहता था।

(२९)

'कहउ महर मीह' वारु 'वखानी'। 'वइठ सीह गढि धरे' विनानी।
'वहुत' 'वीर' तिन्ह देखि पराही। हिए लाग डर 'खेदि' न खाही।

'देखत पवरि डीठि' फिरि जाई। एक सूति 'मुतिहार' उचाई।
'ओपि' रूप 'कइ' पानी ढारा। अस 'कइ' महर दुवार 'सवारा'।
सात लोह 'एकहि' 'औटाए'। वजर केवार 'पवरि गढि लाए'।
'राति जु' 'वइसइ' चौकी कुत खरग 'रह' छाइ।
पाखर 'सहस साठ फिर' 'चाटहि' सचरि न जाइ॥

**सन्दर्भ**—मै० पत्र १२, वी० ८७-८६।

**शीर्षक**—मै० सिफते दरबारे राय महर गोयद।

**पाठान्तर**—(१) १ वी० कहौ महर सभ (?)। २ मै० वखानी। ३ वी० वैठ (?) स्यघ घरि धरौ। (२) १ वी० चाहत। २ वी० वी। ३ वी० पीर। (३) १ वी० देखि पौरि दिष्टि। २ मै० सुतिघार। (४) १ मै० औटि। २ वी० कै। ३ वी० कै। ४ वी० दुवारा। (५) १ वी० केये। २ वी० औटाइ। ३ वी० पौरि धरि लाइ। (६) १ मै० रातिहि। २ वी० वैसहि। ३ वी० रहि। (७) १ वी० साठिन आगर। २ वी० चीटी।

**अर्थ**—(१) [अव] मै महर के सिंह-द्वार को वखान (वर्णन) कर कह रहा हूं, [जिस पर] सिंह वैठे हुए थे, जिन्हे विज्ञानी (सुतारो—गढने वालो) ने गढकर (वना) रखा था। (२) वहुतेरे वीर [भी] उन्हे देख कर भाग जाते थे, उन्हे हृदय मे डर लगता था कि वे दौडा कर (पीछा कर) उन्हे खा न जाएँ। (३) उस पौरी को देखते दृष्टि फिर जाती थी (उस पर ठहरती नही थी), [लगता था कि] सूत्रधार ने एक ही सूत (नाप-जोख) मे उसे उठाया था। (४) उसको चमकाकर [उस पर] रौप्य (चाँदी) का पानी ढाला हुआ था, इस प्रकार से महर का द्वार सवारा हुआ था। (५) सात [चादरो के ?] लौहो को एक मे औटा कर वनाए हुए वज्र (फौलाद) के कपाट उस पौरी मे गढ कर लगाये हुए थे। (६) रात्रि मे (उस पर) जो चौकी वैठती थी (जो पहरेदारी होती थी), [उसके] कुन्त (वर्छे) और खड्ग छाये रहते थे, (७) साठ सहस्र पाखरे हुए (कवचित) सैनिक फिरते [हुए पहरा देते] थे, [जिसके कारण] चीटे से भी वहाँ सचरण नही किया जाता था।

(३०)

फुनि 'हउ कहउ' 'धौरहर' बाता। 'ईगुर' पानि 'ढारि किय' राता।
सत 'पड' पाटा 'अनवन' भाती। 'स(सा)ठि' चौखडी 'भई जिन्ह' पाती।

'असि' रचना 'किय' कौन बिनानी। 'साठि' करस 'लै' धरे 'सोनवानी'।
चउरासी सै(सइ) 'भाति' उचाई। लिपी देररी 'अते' सुहाई।
कनक खभ 'जडि' मानिक 'धरे'। जगमगाहि 'जनु तरई' भरे।
अगरु चदन 'उपटना' 'अछइ' 'मुहाई' बासु।
देवलोक 'अस' भापहि 'म कहु आहि कविलासु'॥

**सन्दर्भ**—मै० पत्र १३, बी० ९३-९५।

**शीर्षक**—मै० सिफते कसरहाय राय महर गोयद।

**पाठान्तर**—(१) १ बी० हौ कहौ। २ मै० धौराहर। ३ बी० हीगुर। ४ बी० ढरि किही। (२) १ बी० पिन। २ बा० अनअन। ३ मै० सात। ४ बी० भड वहु। (३) १ बी० अस। २ बी० की। ३ मै० सात। ४ मै० मे नही है। ५ बी० सुवानी। (४) १ मै० मे नही है। २ मै० अती। (५) १ बी० जानौ। २ बी० जरे। ३ बी० जानौ तरियर। (६) १ मै० दुहु तूलइ। २ बी० अछै। ३ मै० सुहावनि। (७) १ बी० सभ। २ बी० सुप ही आई विलासु।

**अर्थ**—(१) पुन (इसके अनन्तर) मै धवल-गृह (राज-प्रासाद) की बात कह रहा हूँ, जो हिंगुल का पानी ढाल कर राता (लाल) किया हुआ था। (२) उसका सतषडा (सप्तभौमिक प्रासाद) अनोखी भॉति से पाटा हुआ था, और उसमे सात चौखण्डियाँ थी जिनकी पक्तिया [वनी] हुई थी। (३) ऐसी रचना किस विज्ञानी [विश्वकर्मा] ने की थी ? (सातो चौखण्डियो पर) साठ कलश ले (बना) कर रखे हुए थे, जो सोने का पानी किए हुए थे। (४) [महर की चौरासी रानियो के लिए] चौरासी [सदन] सुन्दर (?) भॉति से उठाये हुए थे, जिनमे अत्यधिक सुहाई देररिएँ (धारियाँ ?) लिखी (खिची ?) हुई थी। (५) सोने के खम्भ माणिक्यो से जटित होकर रखे हुए थे, जो ऐसे जगमगाते थे जैसे वे तारिकाओ से भरे हुए हो। (६) अगुरु, चन्दन तथा उपटने (?) की मुहावनी वास [उनमे] वनी रहती थी। (७) देवलोक [के प्राणी] ऐसा कहते थे कि "कही यही तो कैलास (शिवलोक) नही है ?"

(३१)

गाइ महर रानी 'चउरामी'। इक इक के 'तर' चेरि 'इकासी'।
'व्रगर' वेगर 'होड जेवनारा'। वेगर मदिर सेज सवारा।
पाट 'महादे' फूला रानी। सबइ 'अचेति वह अही' मयानी।

अगर चदन फूल 'अउ' पानू । कूकू मेद न 'वेरसहि ५
रचे हिडोला झूलइ नारी । गावहि अपर सव जोबन बारी ।
अरथ दरव 'घोर अउ हस्ति(हस्ती)' गिनत न आवइ काउ ।
अन धन पाट 'पटोर भल' 'कउतुक भूला' राउ ॥

**सन्दर्भ**—मैं० पत्र १४, वी० ६६-६८ ।

**शीर्षक**—मैं० सिफते हरमा राय महर किहश्ताद व चहार बूदद ।

**पाठान्तर**—(१) १ वी० चौरासी । २ वी० कै घर । ३ बी० यीक्यासी । (२) १ वी० वेग । २ वी० हैइ ज्यौनारा । (३) १ मैं० महादेवि । २ वी० अचेती उहै । (४) १ वी० औ । २ वी० कवरि तन वानू । (५) वी० मे यह पक्ति हाशिए मे मूल प्रतिलिपिकार से भिन्न व्यक्ति द्वारा इस प्रकार दी हुई है चरे (रचे ?) हिंडो [ला] उवरै ना [री] गावहि गी[त] सव जो[व]न वारी । (६) १ वी० औ घोर वर । (७) १ वी० पटोरा हस्नी । २ वी० तीस कौअर ।

**अर्थ**—(१) राजमहर की चौरासी रानियाँ थी, और एक-एक (रानी) के नीचे (साथ) इक्यासी-इक्यासी चेरियाँ थी । (२) उनके ज्यौनार अलग-अलग होते थे, और अलग-अलग मन्दिरो (भवनो) मे उनकी शैयाएँ सँवारी जाती थी । (३) पट्ट महादेवी फूला रानी थी, और सब रानियाँ अचेत (मुग्धा) थी, एकमात्र वही सयानी (प्रौढा) थी । (४) अगुरु, चन्दन, पुष्प, सज्जित तावूल, कुकुम और मेद का भोग वही करती थी, अन्य [रानियाँ] नही करती थी । (५) हिंडोले रचे हुए थे, जिन पर नारियाँ झूलती थी, अन्य सव यौवनवती वालिकाएँ गीत गाती थी । (६) महर के अर्थ, द्रव्य, घोडो और हाथियो को कदापि नही गिना जा सकता था । (७) राजा (राजमहर) अन्न, धन, पाट (रेशम), अच्छे और पट्टकूल (रेशमी वस्त्र) के कौतुक मे भूला रहता था ।

## ३. चांदा-जन्म एवं विवाह खण्ड

(३२)

सहदेव मदिर चाद 'अवतारी' । धरती सुरगि भई उजियारी ।
'पहिलिइ' घरी 'भएउ' अवतारू । 'दुइ रातन(नि) जानौ' 'सयसारू' ।
'सातव' चद्रु नखत भा मागा । जानौ सूरु दिपइ 'तिसु' आगा ।

भई सपूरन 'चउदसि' राती । चाद महर 'धिय पदुमिनि' जाती ।
राहु केतु 'दुइ' सेव कराही । 'सूकु' 'सनीछरु' 'पहरइ' जाही ।
'अउर' नखत 'ओरगावन' आछहि 'पवरि' दुवारि ।
चाद चलत नर 'मोहहि' जगत 'भएउ' उजियार ॥

**सन्दर्भ**—मै० पत्र १५, वी० १०३-१०५ ।

**शीर्षक**—मै० · तवल्लुद शुदने चादा दर खान-ए-महर व खिदमत करदने हमह सितारगान ।

वी० जिस पृष्ठ पर यह कडवक आता है, उसके ऊपरी हाशिए मे मूल प्रतिलिपिकार से भिन्न व्यक्ति की लिखावट मे लिखा हुआ है "चादा कौ जनमु ।" प्रसग एक कडवक पूर्व प्रारम्भ होता है, जो (३१ अ) के रूप मे परिशिष्ट मे दिया गया है, और वह कडवक प्रति मे पूर्ववर्ती पृष्ठ पर है, यह भी विचारणीय है ।

**पाठान्तर**—(१) १ वी० औतारी । (२) १ वी० पहली । २ वी० भयो । ३ मै० दूज क चाद जानु । ४ वी० ससारू । (३) १ वी० सातवै । २ मै० चह । (४) १ वी० चौदसि । २ वी० घरि पदमनि । (५) १ वी० दोउ । २ वी० शूकु । ३ मै० सनीचर । ४ वी० पहरै । (६) १ वी० और । २ वी० उरगावन । ३ वी० पौरि । (७) १ वी० मोहे । २ वी० भयो ।

**अर्थ**—(१) सहदेव के घर मे चाद ने अवतार लिया तो धरती और स्वर्ग (आकाश) मे उजाली (चादनी) हो गयी । (२) [रात्रि की] प्रथम घडी मे ही अवतार हुआ था, इसलिए संसार मे मानो दो रातें हुई थी । (३) उसकी माँग मे सप्तमी का चन्द्र नक्षत्र [-वत्] हुआ, और उसके अग (शरीर) मे मानो सूर्य दीप्त हो रहा था । (४) [इस प्रकार] रात्रि सम्पूर्ण रूप से चतुर्दशी की हो गई, और पद्मिनी जाति की महर की वह कन्या [उसका] चाद हुई । (५) राहु तथा केतु दोनो उसकी सेवा कर रहे थे और शुक्र तथा शनैश्चर पहरे पर जा बैठे थे । (६) अन्य नक्षत्र उसकी सेवा मे [उपस्थित होकर] उसकी पौरी के द्वार पर थे । (७) चाद से [उसको देख कर] मार्ग चलते हुए लोग मुग्ध हो जाते थे, और जगत् [उससे] प्रकाशित हो गया था ।

(३३)

'पाचउ' दिवसु छठी भइ राती । 'नेउता' गोवर 'छतीसउ' जाती ।
घर घर 'कह कर टेका' आवा । 'अउ' तेहि 'पाढे (पाछे)' 'बाज बधावा'।
महरी सहस 'सात' इक 'आई' । आग मूड 'सेदुर अन्हवाई' ।
वाभन सभा आइ 'जो' बईठी । काढि पुरानु रासि गनि दीठी ।
'छठी क' आखरु 'दीख लिलारा' । 'उरधइ सो जाइहि' 'जम बारा' ।
अगिनि 'पुरगु भा चादहि' 'औ (अउ)' कट 'छुई' न जाइ ।
जस उजियारे 'फतिगा' 'मरिहहि' राइ उडाइ ॥

**सन्दर्भ**—मै० पत्र १६, वी० १०६-१०८ ।

**शीर्षक**—मै० रोजे पजुमे शशमी शवे जियाफते रवादा करदन व दीदन जुन्नार दा (दारा) तालअ ।

**पाठांतर**—(१) १ वी० पाँचवो । २ वी० न्यैता । ३ वी० छतीसै । (२) १ मै० सभ कर नेउना । २ वी० औ । ३ मै० ऊपर । ४ वी० वाजि वजावा । (३) १ वी० तीस । २ वी० आनी । ३ वी० सव सिदुर अन्हवानी । (४) १ वी० जु । (५) १ वी० छठि का । २ वी० लिप्या लिलारू । ३ वी० उधरै सो जाइहै । ४ वी० जमवारू । (६) १ वी० वरनु भया चादेहि । २ मै० अउर । ३ वी० छुवन । (७) १ वी० फनका (फतिगा—फा०) । २ वी० मरिहै ।

**अर्थ**—(१) पाँचवे दिन को ही रात मे [जब चादा के जन्म की छठी रात थी] उसकी छठी हुई, गोवर की छत्तीसो जातियाँ आमन्त्रित हुई । (२) [निमन्त्रण के उत्तर मे] घर-घर का कर-टेका (नमस्कार) आया, और उसके वाद [उनके] वधावे वजे । (३) [तदनन्तर] लगभग सात सहस्र महरियाँ आई, जो अग तथा शिर मे सिन्दूर से स्नात थी । (४) ब्राह्मणो (पडितो) की सभा जो आकर वैठी, उसने पुराण (ज्योतिप-ग्रथ) निकाल कर उसकी राशि गिन कर देखी । (५) [उन्होने कहा,] "[इस कन्या के] ललाट मे छठी का यह अक्षर (लेख) दिखाई पड रहा है कि ऊर्ध्व (अपने जीवन के सर्वोच्च समय) मे ही यह यम-द्वार को जाएगी । (६) चादा को अग्नि का पुटक (आच्छादन) हो गया है, और उसकी कट (शरीरयष्टि) [इस कारण] छुई नही जा सकती है । (७) जिस प्रकार [दीपक के] प्रकाश के लिए पतिंगे, उसी प्रकार [इसके रूप के लिए] राजा-गण उड-उड कर आएँगे और मरेंगे ।"

(३४)

'वरहे' मांस 'देसि' गई बाता। धौर समंद 'माबर' गुजराता।
तिरहुति अवधि 'बदाऊ जानी'। चहू भुवन 'असि' बात बखानी।
'गोवर हि' आहि महर 'कइ धिया'। 'चाद नाउ' धौराहर 'दिया'।
'असि तिरिया' 'जउ मागे पाइय'। अरथ लाइ 'कइ' 'व्याहइं जाइय'।
'राजा' के नित 'वरउत' आवहि। बहुरि जाहि 'पइ' उतरु न 'पावहि'।
महरु 'कहइ' को 'मोरे जोगित' 'कासो करउ बिबाहु'।
टिकइतु 'मित सब को आहइ' जाति न 'देखउ काहु'॥

**सन्दर्भ**—मै० पत्र १७, वी० १०६-१११।

**शीर्षक**—मै० सिफते जमाल सूरते चादा दरहम शहरहा मुश्तहिर शुद।

**पाठांतर**—(१) १ वी० वरहैं। २ मै० मे नही है। २ वी० मारव। (२) १ वी० चाद उजियानी। २ वी० अस। (३) १ वी० गोवर। २ वी० की धीया। ३ वी० सरग चाद। ४ वी० दीया। (४) १ वी० अस तिरियौ। २ वी० मागे जौ पइयहि। ३ वी० कै। ४ वी० जाइ विवाहहि। (५) १ वी० राजे। २ वी० परियत। ३ वी० पै। ४ वी० पावैंहि। (६) १ वी० कहै। २ वी० मोरि जुगति। ३ वी० का तासौ करै विहाउ। (७) १ वी० परयतु कोय को देपो। २ वी० देषौं काउ।

**अर्थ**—(१) बारहवे महीने मे [यह] बात देश मे फैल गयी—वह धुर समुन्द (द्वार समुद्र), माबर (दक्षिण भारत का पूर्वी समुद्र तट) और गुजरात [तक] जा पहुँची, (२) तिरहुत, अवध तथा बदाऊँ ने यह बात जानी और चारो भुवनो मे यह बात इस प्रकार बखानी गई (वर्णित हुई), (३) "गोवर मे ही महर की एक कन्या है, जिसका नाम चादा है और जो [महर के] धवल-गृह (प्रासाद) का दीपक है। (४) ऐसी स्त्री यदि माँगने से पा सकिए, तो अर्थ (संपत्ति) लगा कर उसे व्याहने के लिए जाइए।" (५) राजा (महर) के पास नित्य वर होने के आकाक्षी आते थे, वे लौट जाते थे किन्तु उत्तर नही पाते थे। (६) महर कहता था, "मेरी योग्यता (जोडी) का कौन है जिससे मैं (कन्या का) विवाह करूँ? (७) टिकइत (तिलकधारी) तथा मित्र सभी कोई (बहुतेरे) है, किन्तु [उनमे से] किसी मे [अपनी] जाति नही देख रहा हूँ।"

(३५)

'चउथे बरिसि धरिसि' जउ पाऊ। 'जइत' बोलावा बाभन 'नाऊ'।
दीन्हि सुपारी 'मोतिन्ह' हारू। 'कहिहु' महर 'सो' मोर 'जुहारू'।
'अउ अस कहेहु' 'मोर तू' भाई। 'राजा नइ कइ करहु' सगाई।
'औ' जस 'जानि[सु]' 'कहिसु' सवारी।
'जइसइ वर घर मुनी(नि) रे सकारी'।
महर 'कै राध' 'गवनहु पइ' आजू। हम चाहत 'सु(सो) कीजै' काजू।
'एत कही कइ' वाभन नाऊ 'दोऊ' 'दीत' चलाइ।
वरी चाद वावन 'कहु' वेगि 'कहउ' मोहि आइ॥

**सन्दर्भ**—मै० पत्र १८, वी० ११२-११४।

**शीर्षक**—मै० फरिस्तादन राए जैत बरभन व हज्जाम रा वर महर वराए पैगाम वावन रू।

**पाठान्तर**—(१) १ वी० चौथे वरसि धरसि। २ वी० ज्योतिषि। ३ वी०' '' न्हाउ। (२) १ वी० मोतिका। २ वी० कहसि। ३ वी० मौ। ४ वी० छुहारू। (३) १ वी० औ अस कहौ तु। २ वी० तु मोर त। ३ वी० मोसैं नवि करि करीहु। (४) १ मै० और। २ वी० जानौहु। ३ वी० कहहु। ४ वी० जैसे पुरपु न पावहि गारी। (५) १ मै० कहेसि। २ वी० कहौन। ३ मै० हहिं आपन। (६) १ वी० अस करि करियहि। २ वी० दाउ। ३ मै० दीन्ह। (७) १ वी० कौहु। २ वी० कहहु।

**अर्थ**—(१) जव उस (कन्या) ने चौथे वर्ष मे पैर रखा, जैत ने ब्राह्मण तथा नाई को वुलाया। (२) उन्हे [उसने] सुपारी दी तथा मोतियो का हार दिया और कहा, "महर से मेरा जुहार कहना, (३) और ऐसा कहना, 'तुम मेरे भाई (जाति के) हो, इसलिए हे राजा, तुम मुझसे नमित होकर सगाई (सवध) कर लो।' (४) और भी जैसा-कुछ जानना, सवार कर कहना और जिस प्रकार से भी वर तथा घर [का वखान] सुनकर वह [प्रस्ताव को] सकारे, [उस प्रकार से कहना]। (५) महर के निकट, हो न हो, आज ही जाओ, और हम जो कार्य चाहते है, उस कार्य को करो।" (३) इतना कहकर उसने ब्राह्मण तथा नाई दोनो को चला दिया, और कहा, "चादा ने वावन को वरण किया, यह वात तुम शीघ्र आकर मुझसे कहा।"

(३६)

'बांभन' नाऊ 'गए सीह' बारू। देखि महर 'दुहु' कीन्ह जोहारू।
महर कहा 'कित' पांडे आवा। 'ओहट लहि अवधारिय' पावा।
सुनहुं 'देउ' हम 'जइत' पठाए। धरम लागि 'तुम बिनती' आए।
वोहू आहि 'तुम्हारेउ' भाई। राजा 'नइ कइ' करहु सगाई।
धरम राज 'तुम जुग जुग पावहु'। हम 'दिए' 'बेटी' बोलु सुनावहु।
जाति करम 'गुन' आगर देस मान सभ लोग।
'सुनइ बोल जउ दीजइ बेटी' बावन जोगु॥

सन्दर्भ—मैं० पत्र १९; बी० ११५-११७।

शीर्षक—मैं० आमदने बरभन व हज्जाम बर महर व अरज करदने पैगामे बावन।

पाठांतर—(१) १ बी० बभन। २ बी० जु गयो दुवारू। ३ बी० तिन्ह। (२) १ बी० कत। २ बी० औहट तौ अवधौरे। (३) १ बी० देव। २ बी० जैह। ३ बी० अस बीनति। (४) १ बी० तुम्हारा। २ बी० नवि करि। (५) १ बी० तुम्ह जाग जु पावोहु। २ बी० दे। ३ मैं० बेटी। (६) १ बी० कर। (७) १ बी० सुनै बोल जौ बेटी दीयहि।

अर्थ—(१) ब्राह्मण और नाई [सहदेव महर के] सिंह-द्वार पर गए, और महर को देखकर दोनो ने जुहार की। (२) महर ने कहा "पाडे (पडित), तुम कहाँ (किस प्रयोजन से) आए हो? ओहट (दूर) से [निकट] पैर अवधारो (रक्खो)।" (३) [पडित ने कहा,] "हे देव, सुनो, हम जैत के भेजे हुए है, और धर्म [के कार्य] के लिए तुम्हारे पास विनती [करने] आए हुए हैं। (४) वह भी तुम्हारा भाई है, हे राजा, [अत] तुम [उससे] नमित होकर सगाई (सवध) कर लो। (५) तुम युगयुगान्तर तक के लिए धर्म का राज्य पाओ; 'हमने कन्या दी'—यह वचन सुनाओ। (६) जाति, कर्म तथा गुणो मे वह अग्र (वढ़ा-चढा) है और देश मे सभी लोग उसको मानते है (उसका सम्मान करते हैं)। (७) [हमारी विनती है कि] वह यह वात सुने कि आप वावन की जोड़ के लिए अपनी वेटी दे रहे है।"

(३७)

सुनु साधू तू पडित सयानां। 'गनित कार' कस 'होसि' अयानां।
छठि 'आठइं कइसे' जुर रासी। 'घरी धरसि अउ' गनत भुलासी।

अस फुनि 'असकिति' करी न जाई। 'पाछे रहइ न तोरि' बडाई।
नेह सनेह 'जउ पुरत न' होई। 'कहा क पुरुखु' 'कहा कइ' जोई।
'दइय क लिखना जो पइ आहा'। 'ताको हम तुम करिहहि काहा'।

तोर कहा 'हउ कैसे मेटउ' सुनि 'कइ रहउ' लजाइ।
'गनत रासि जनि भूलहि' 'पाछे' होइ 'पछिताइ'॥

**सन्दर्भ**—मैं० पत्र २०, वी० ११८-१२०।

**शीर्षक**—मैं० जवाव दादने वरभन व हज्जाम का अज तालअ चाँदा व वावन।

**पाठान्तर**—(१) १ वी० गनतकार। २ वी० होइ। (२) १ वी० आठै कैसे। २ वी० परी (घरी—फा०) धरत औ। (३) १ वी० असगति। २ वी० पाछौ रहै न तोर। (४) १ वी० जौ न पै। २ वी० कत कर पुरिखु। ३ वी० कहो कर। (५) १ वी० दई कर लिखा जो रु पै अहा। २ वी० तिह कउ हउ तू कहिहैह कहा। (६) १ वी० हौ कैसै मेटौ। २ वी० कै रहो। (७) १ वी० गिनतकार जिनि भूलहु। २ वी० पाछै। ३ वी० गुहराइ।

**अर्थ**—(१) [सहदेव महर ने कहा,] "ऐ साधु (सज्जन पुरुष), सुन, तू सज्ञान पडित है, तू गणित करने वाला है, [फिर] तू कैसे अज्ञ हो रहा है? (२) छठी (कन्या) तथा आठवी (वृश्चिक्) राशियाँ कैसे जुड सकती है? तू घडी का निर्धारण कर रहा है और गणना करते हुए भूल रहा है? (३) पुन., ऐसी असत्कृति की नही जाती है, क्योकि [ऐसा करने से] पीछे तेरा बड़प्पन न रहेगा। (४) यदि नेह-स्नेह पूरा न पडता हो, तो कहाँ का पुरुष [रहा] और कहाँ की स्त्री [रही]? (५) दैव का लिखा जो भी है, उसको हम और तुम क्या कर सकेगे? (६) तेरा कथन मैं कैसे मिटाऊँ? [किन्तु] उसे सुन कर मैं लज्जित हो रहा हूँ। (७) राशियो की गणना करते हुए तू भूल न कर कि पीछे पछतावा हो।"

(३८)

'बाभन' टेक बोल 'कइ' पाई। 'बरउ' चाद 'रह' 'मोरि' वडाई।
'तू नरिंद' देस 'कर' राऊ। तो कहु 'बुरह न आवइ' काऊ।
रासि 'गनित कर' नाउ न 'लीजा'। 'दइ[य]आनि बिचि' बेटी 'दीजा'।

'दइय' लागि काजु जो करा। 'ता कहु' धरमु दुहू जगि धरा।
बाभन बोलु महर 'जउ' मानां। 'गूवक बिरचि' देवाए पाना।
सेदुर फूल 'चढाए' 'अउ मोतिन्ह' 'गै (गिय) हार'।
दीत 'चादा वावन कह' तीरि लाउ करतार॥

सन्दर्भ—मैं० पत्र २१, बी० १२१-१२३।

शीर्षक—मैं० बाज नमूदने जुन्नारदार पैगामे वावन व कबूल करदने महर व दहानीदने नेग।

बी० मे बाएँ हाशिए मे इस कडवक के सामने मूल प्रतिलिपिकार से भिन्न व्यक्ति का लिखा हुआ है 'चादा बादनै दीन्ही'।

पाठान्तर—(१) १ बी० बाभनि। २ बी० की। ३ बी० वरौ। ४ बी० रहि। ५ बी० मोर। (२) १ बी० तू नर्यद। २ बी० कौ। ३ बी० बुरा न आवै। (३) १ बी० गिनतकरा। २ बी० लीया। ३ मैं० देइय जइत घर। ४ बी० दीया। (४) १ बी० दइ। २ मैं० ताकर। (५) १ बी० जौ। २ बी० गोवा (गूवा—फा०) परच। (६) १ बी० चरावा। २ बी० अव मोती। ३ मैं० गलहार। (७) १ बी० चाद वावन कै।

अर्थ—(१) ब्राह्मण को बोलने के लिए टेक मिल गई और उसने कहा, "आप चाँद का वर (व्याह) दे तो मेरी बडाई रहेगी। (२) आप नरेन्द्र है और देश के राजा है, आपको कोऊ बुरा (अनिष्ट) कदापि न आएगा। (३) राशि-गणना का नाम न लीजिए, दैव को बीच मे ला कर अपनी कन्या दीजिए। (४) दैव के सहारे से जो कोई भी कार्य करता है, उसको (उसके लिए) धर्म दोनो जगत् मे रक्खा (सुरक्षित) रहता है। (५) जब महर ने ब्राह्मण का वचन मान लिया, उसने [जइत की भेजी हुई] गूवा (सुपारी) का सत्कार कर [सम्बन्ध-स्वीकार-सूचक] पान दिलाया, (६) उस पर सिन्दूर और फूल चढाए तथा मोतियो का एक गलहार [उसे दिया]। (७) उसने चाँदा वावन को दी और कहा, "सृष्टिकर्त्ता [इस सकल्प को बाधाओ के समुद्र से खेकर] तट से लगाए।"

(३९)

तेल फुलेल 'दुवउ' अन्हवाए। 'अपुरुव वस्तर काढि फिराए'।
'महर' मदिर 'जेएन्हि जेवनारा'। 'प(पा)ए' पान भए असवारा।

दिए असीस फिराए 'बागा'। रहसत चले बोलु 'भल' लागा।
जाइ 'जइत' घरि 'दीति' बधाई। बरी चाद बावन कहु पाई।
'बिहफइ निसि अधियारि बिहावा'। करहु बियाहु चाद घरि 'आवा'।
'जइत बुलाए' लोगु 'कुटुब' जन सुनहु एक मति आइ।
'महर' दीति बावन 'कह' चादा 'चलहु बियाहइ' जाइ ॥

**सन्दर्भ**—मै० पत्र २२, बी० १२४-१२६।

**शीर्षक**—मै० वाज गश्तन जुन्नारदारा व हज्जाम व वाज गुफ्तन कैफियत निकाह वर जैत।

**पाठान्तर**—(१) १ बी० दोउ। २ बी० अपुरब वस्त्र लेइ पहराये। (२) १ बी० महरि। २ बी० जेये ज्यँनारा। ३ मै० लीन्ह। (३) १ बी० पागा। २ बी० टलु। (४) १ बी० जैतु। २ बी० दीन्ह। (५) १ बी० विम्रहि निसि अधियार न भावै। २ बी० आवै। (६) १ बी० जैत बुलावा। २ बी० मे नही है। (७) १ बी० महरि दीत। २ बी० कौ। ३ बी० चलौहु विवाहि।

**अर्थ**—(१) महर ने दोनो को तेल-फुलेल से नहलवाया (स्नान कराया) और अपूर्व वस्त्र निकलवा कर दोनो को पहनवाए। (२) महर के मन्दिर (प्रासाद) मे [दोनो ने] ज्योनार जेई, पान ग्रहण किए और वे [लौट कर जाने को] सवार हुए। (३) [उन्होने महर को] आशीर्वाद दिया और बागा पहना, [तदनन्तर] वे हर्षित होते हुए चल पडे, क्योकि उन्हे [महर का] वचन भला लगा। (४) जैत के घर जा (पहुँच) कर [उन्होने] बधाई दी और कहा, "चाँदा ने बावन को प्राप्त कर उसका वरण किया। (५) [वार-विशेष तथा चाँदा की धाय] वृहस्पति और अँधेरे पक्ष की रात्रि को छोड कर ब्याह करो तो चाँद (चाँदा) घर आ जाएगी।" (६) जैत ने अपने आत्मीयो तथा कुटुम्बी-जनो को बुलाया और कहा, "आ कर एक मति (विचारणीय बात) सुनो, (७) महर ने चाँदा बावन को दी है, चलो जा (चल) कर उसे ब्याह लाएँ।"

(४०)

भार सहस 'दुइ' लाडू 'लावन'। 'जाजर पापड भए पकावन'।
'कीत' 'खिरउरा अउ' कुसियारा। बहुल 'क(ख)डौर भए' असभारा।

चीर पटोर फिराए बागा। 'टाका लाख सौं' अभरन लागा।
डाडी असी नवै इक 'चली'। इक इक 'चाहि सो' इक इक 'भली।'
सात आठ सै घोर पलाने। भए असवार राइ 'अउ' राने।
'जस' बसत रितु टेसू 'फूलें' चहु 'दिसि देखिय' रात।
भाट 'कलावत' भररिया 'तुरिया' तस होइ चली बरात॥

**सन्दर्भ**—मै० पत्र २३, बी० १२७-१२९।

**शीर्षक**—मै० रवाँ करदन जैत बराय निकाह् बर करदन दरख़ान राय महर।

बी० मे बाये हाशिए मे इस कडवक के सामने कदाचित् भिन्न व्यक्ति के हस्तलेख मे लिखा हुआ है बरात चाली।

मै० मे (२)।२ मे 'कडौर' शब्द बाद मे और कदाचित् प्रतिलिपिकार से भिन्न व्यक्ति द्वारा बढाया गया है।

**पाठान्तर**—(१) १ बी० दोइ। २ बी० लवाना। ३ बी० चाचर (जाजर—फा०) पापर भये पकवाना। (२) १ मै० कीन्ह। २ बी० षिरौरा औ। ३ बी० लाद सिविलड। (३) १ बी० टका लाखु सैं। (४) १ बी० चाली। २ बी० चैहि स। ३ बी० भाली। (५) १ बी० औ। (६) १ बी० जैसैं। २ बी० मे नही है। ३ बी० दिस दीसैं। (७) १ बी० विदावत। २ बी० मे नही है।

**अर्थ**—(१) दो सहस्र भार (बैलो के बोझ ?) लावन (लावण्य पूर्ण) लड्डू, जर्जर (ख़स्ता) पापड तथा [अन्य] पक्वान्न हुए। (२) खिरौरे (दूध के लड्डू) और कुसियारे (गोझे) किये (बनाये) गए, खडौर (?) तो इतने अधिक हुए कि वे संभाले नही जा रहे थे। (३) बरातियो को चीर (सूती वस्त्रो) तथा पटोर (रेशमी वस्त्रो) के बागे पिन्हाए गये, सौ लाख टको के आभरण [उनकी सज्जा मे] लगे हुए थे। (४) अस्सी-नव्वे के लगभग डाँडियाँ (पालकियाँ) चली, और वे एक से एक अधिक सुन्दर (सुसज्जित) थी। (५) सात-आठ सै घोडो पर पलाने पडी, [जिन पर] राजे और राने सवार हुए। (६) जिस प्रकार वसन्त ऋतु मे टेसू (किशुक-पुष्प) के फूलने से चारो दिशाएँ लाल दिखाई पडती है, (७) उसी प्रकार भाटो, कलावन्तो, भरटा बजाने वालो तथा तुरही बजाने वालो से [सज्जित] होकर बारात चल पडी।

(४१)

जहा 'महर' 'पटसारि' सवारी। आनि बरात 'तहा बइसारी'।
'छीपर' नेत पटोर बिछाए। 'कुसुभी' 'एक रग खडि' लाए।
'दीया' सहस 'चहू दिसि बारा'। 'घर वाहेर सभ भा' उजियारा।
मानुस बहुत 'सो देखत' अहा। 'को कहइ' रात दिवस 'कोइ' कहा।
भइ 'जेवनार' फिराए पाना। वेद भनहि 'बाभन' परधाना।

लाइ 'बरहि' बावन 'कह' चादा आरति 'दीन्हि उतारि'।
जाति 'सरागति देखउ नाही' 'पटुवा भुइहर बारि'॥

**सन्दर्भ**—मैं० पत्र २४, बी० १३०-१३२।

**शीर्षक**—मैं० निशानीदने जैत रा दर खान व ख्वानदन निकाह मियान वावन व चाँदा।

**पाठान्तर**—(१) १ बी० महरि। २ बी० पटसार। ३ बी० तही वैसारी। (२) १ बी० छीवर। २ बी० कसूभी। ३ बी० मक खडी तर। (३) १ मैं० दिया। २ बी० दिसह सँवारा। ३ बी० रात पटोर होय। (४) १ बी० देखतह। २ बी० का कहि। ३ बी० को। (५) १ बी० जिवनार। २ बी० वभन। (६) १ बी० वरी। २ बी० कों। ३ बी० महर उतार। (७) १ बी० सरभरि नाहिन देषत। २ बी० तीर लाउ करतार (तुल० पूर्ववर्ती ३८ ७)।

**अर्थ**—(१) जहाँ पर महर ने पटशालिका (शामियानी) सँवार (निर्मित कर) रक्खी थी, वही पर बारात लाकर विठाई गई। (२) छपहुले नेत्र और पटोर वहाँ विछाए गए, जो वहाँ एक ही—कुसुभी—रग के फाड-फाड कर लगाये गए थे। (३) एक सहस्र दीपक चारो ओर जलाए गए थे, जिससे घर मे तथा बाहर प्रकाश हो रहा था। (४) [इस प्रकाश को] वहुतेरे मनुष्य देख रहे थे, कोई कहता था कि रात थी, और कोई कहता था कि दिन था। (५) ज्यौनार हुई और सज्जित तावूल घुमाए गए, प्रधान ब्राह्मण वेद-पाठ कर रहे थे। (६) वर बावन को लगा (लक्ष्य) कर चाँदा ने आरती उतार दी। (७) कौन-कौन सी जातियाँ और जमाते [दर्शको की भीड मे] थी, यह नही दीख पड रहा था, [यथा] बुनकर थे, भूमिघर थे और वारी थे।

(४२)

'गांउ तीस भल' दइजे पाए। 'भैंस' साठि 'एक' दरबि भराए।
घोर पचास आनि 'किए' ठाढे। टका लाखु 'लखु' 'अहहि' ते बाधे।
चेरी चेर सहस 'एक पावा'। गाइ 'भइसि' नहि गिनतिन आवा।
कापर जाति 'वरन गुन काहा'। हीरा 'मोति लाग जिन्ह आहा'।
सेज 'सउर' कर नाउ न 'जानउ'। कहा 'सेजि असि' काह वखानउ।

'चाउर' कनिक खाड घिउ 'लोनु' तेल विसवार।
लादि टाड 'मोकरावा' 'बरदी भई' असभार॥

**सन्दर्भ**—मै० पत्र २५, वी० १३३-१३५।

**शीर्षक**—मै० सिफते जहेज चाँदा गोयद।

वी० मे बाएँ हाशिए मे इस कडवक के सामने कदाचित् किसी भिन्न व्यक्ति द्वारा लिखा हुआ है बीवाह हुवौ।

**पाठान्तर**—(१) १ वी० गाव तीस ईक। २ वी० उट। ३ वी० यक। (२) १ वी० कै। २ मै० मे नही है। २. वी० लहहि। (३) १. वी० यक पाया। २ वी० म्हैसि। (४) १. वी० वरगै (बरन गुन—फा०) कहा। २ वी० मोती सव लागे अहा। (५) १ वी० सैर। २ वी० जानौ। ३ वी० सेज कस। (६) १ वी० चावर। २ वी० लूनु। (७) १ वी० मुकरावा। २ वी० वरदे भये।

**अर्थ**—(१) तीस अच्छे गॉव जइत ने दायज मे प्राप्त किए और उसने साठ-एक भैंसे द्रव्य मे भराए। (२) पचास घोडे ला कर खडे किये [गये], वे लाख-लाख टके [हुमेल आदि के रूप मे] बाँधे हुए है (थे)। (३) सेविकाएँ और सेवक एक सहस्र प्राप्त हुए, गाये भैंसे तो गिनती ही मे नही आती थी। (४) कपडो की जातियो और वर्णो को क्या गुना जाये, जिनमे हीरे-मोती लगे हुए थे? (५) शैयाओ और सौरों के नाम नही जानता हूँ, कहाँ पर ऐसी शैयाएँ है और [उनका] क्या वर्णन करूँ? (६) चावल, आटा, खाँड, घी, नमक, तेल, ममाले—(७) इनका टाँडा लाद कर मुक्त (रवाना) किया गया, तो इनकी बरदियाँ वेसँभाल हुई।

# ४. चांदा-पितृगृह-आगमन खण्ड

(४३)

'वरिख' दुवादस 'भएउ बियाहू' । 'चादा' तिरी 'सूक' जस नाहू ।
'उनत' जोबनु 'भइ' चादा रानी । नाहु छोटु 'अउ अखियउ' कानी ।
'जाकह सिउहर बोलइ' लोगू । 'सो लइ चादइ दीन्हेउ' भोगू ।
हाथु पाउ मुख 'जरमि' न धोवा । औ 'तेहि' ऊपर सगि न सोवा ।
'दइया कवनि मइ कीन्हि' बुराई । 'सरई कचोरइ बूडउ' आई ।
रात दिवस मनि 'झुरवइ' 'ऊभि सास कइ रो[व?]इ' ।
चाद 'धौराहर' ऊपरि बावन धरती 'सो[व?]इ' ॥

**सन्दर्भ**—मै० पत्र २६, बी० १३६-१३८।

**शीर्षक**—मै० दुवाज दहुम साले शुदन निकाह चाँदा वा बावन व नजदीक न आमदने बावन ।

**पाठान्तर**—(१) १ बी० वरप । २ बी० भयो विवाहू । ३ बी० चाँद । ४ बी० सुक्र । (२) १ बी० उमत । २ बी० भयो । ३ बी० इक अपि है । (३) १ बी० जाकौ सहुरव बोलै । २ बी० सो लौ चाद दीन्ह अस । (४) १ बी० जनमि । २ बी० तिहि । (५) १ बी० दइ कौंन मैं कीन्ह । २ बी० सर कजैरै बूडौ । (६) १ बी० झूरवै । २ बी० उभ सास लै रोई । (७) १ बी० धौरहर । २ बी० सोइ ।

**अर्थ**—(१) बारह वर्ष की अवस्था मे विवाह हुआ, किन्तु चादा स्त्री का शुक्र जैसा काना स्वामी था। (२) जिस समय चाँदा रानी उनन्त यौवन मे हुई, उस समय उसका स्वामी छोटा तो था ही, उसकी एक आँख भी कानी थी। (३) जिसको लोग सिउहर कहते थे, वही ले कर चादा को भोग के लिए दिया गया था। (४) वह [गन्दा इतना था कि] हाथ-पैर और मुख वह जन्म भर भी न धोता था, इसके अतिरिक्त वह चाँदा के साथ सोता भी न था। (५) [चाँदा कहती,] "हे दैव, मैंने कौन सी बुराई की [थी] कि शराब और कच्चोल मे मैं यहाँ आकर डूब रही हूँ ?" (६) वह रात-दिन मन मे सन्ताप करती और ऊँची श्वास करके रोती। (७) चाँदा धवल-गृह के ऊपर (ऊपरी खण्ड मे) सोती और बावन धरती पर (भूमि-तल के खण्ड मे) सोता।

(४४)

'वरिसु दिवस' 'भा' चाद बियाहे। सूरु न देखी 'आछिइ छाहे'।
पिउ 'अनतिइ' निसि सेज दुहेली। 'सो धनि कइसे जियइ' अकेली।
वावन 'काउ पूछ नहि' बाता। 'हउ रे न चीन्हउ' कार कि राता।
'एकउ' साधि न हिए वुझानी। 'मुइउ' पियास नाक 'लहि' पानी।
'एहि' परिहसि उठि 'मइके जाऊ'। 'तिय सो राध सुहागिनि नाऊ'।
ननद वात 'सभ' सुनि 'कइ' कही महरि 'सो' जाइ।
'दीदी' जाइ मनावहु चादा 'चली' कुहाइ॥

**सन्दर्भ**—मैं० पत्र २७, वी० १३६-१४१।

**शीर्षक**—मैं० गिरिय. व जारी करदन चाँदा अज दूर मानदन वावन शुनीदन ननद।

मैं० मे (५) मे 'राड' था जिसे वाद मे 'राध' वनाया गया है।

**पाठान्तर**—(१) १ वी० वरसु द्यौस। २ वी० भया। ३ वी० आछै छाहा। (२) १ वी० अनतीड। २ वी० सा घन कैसे जिवै। (३) १. वी० काह न पूछै। २ वी० है का चीन्हौ। (४) १ वी० येको। २ वी० मुयो। ३. वी० लिहि। (५) १ वी० यै। २. वी० मरि करि जाउ। ३ वी० पिय स्यै राड सुहागनि नाउ। (६) १ वी० तस [हाशिए मे है]। २ वी० कै। ३ वी० सौ। (७) १. वी० देदे (दीदी—फा०)। २ मैं० मे यह शब्द नही है।

**अर्थ**—(१) चाँदा के ब्याह के एक वर्ष के दिन हो गए, किन्तु सूर्य (पति) ने उसे अच्छी छाया (भावना) से [कभी] न देखा। (२) [उसने कहा,] "जिसका प्रिय अन्यत्र रहता हो और जो रात्रि मे शैया मे दु खित रहती हो, वह स्त्री अकेली [रह कर] कैसे जी सकती है? (३) वावन कभी मुझ से वात नही पूछता है और मैं नही पहिचानती (जानती) हूँ कि वह काला (कुरूप) है या राता (सुन्दर)। (४) [विवाहिता होते हुए भी] हृदय मे (की) मेरी एक भी माध (आकाक्षा) न वुझी, [मानो] नाक के वरावर पानी होते हुए भी मैं प्यामी मर गई। (५) इस परिहास से [अच्छा तो यही होगा कि] उठ कर मैं मायके चली जाऊँ, मेरा 'स्त्री' की अपेक्षा सुहागिनी (मात्र) नाम श्रेष्ठतर होगा। (६) उसकी ननद ने सारी वाते सुनकर महरी ने जाकर कहा, (७) "दीदी को जाकर मनाओ, चाँदा रूठ कर जा रही है।"

(४५)

सुनि 'कइ' महरि चाद पहि आई। काहे बहुवरि चलिसि कुहाई।
दूध दात 'हसि' बिटिया बारी। 'तू का जानसि पुरुष' रिहारी।
तू 'अचेति' पुरुपहि का जानसि। बिनु पानी सातू 'कस' सानसि।
सोन रूप भल पहिरि फिराई। दिन दिन 'पहिरहि चीर धोवाई'।
'जउ' लहि बावन 'होइ सजोगा'। पान फूल 'रस करही भोगा'।

'जउ तुम्ह' राइ महर 'कइ' वेटी 'आछहि कुर न लजाइ'।
तात दूध 'औटहु दहु(हु)' चादा पियहु 'सिराइ'॥

**सन्दर्भ**—मैं० पत्र २८, बी० १४२-१४४।

**शीर्षक**—मैं० आमदन ख़ुशूअ व तहफीम करदन चाँदा रा।

मैं० मे (७) का 'वह' वाद मे बढाया हुआ है।

**पाठांतर**—(१) १. बी० कै। (२) १ मैं० तू। २ बी० तू को चीन्हसि पुरुष। (३) १ बी० अचेत। २. बी० का। (४) १ बी० पहिरो चीर स(?) वाई। (५) १. बी० परु। २ बी० होय सजोगू। ३. बी० औ करियो भोगू। (६) १ बी० जै तहु। २ बी० की। २ बी० आछै कुरह लजाई। (७) १ बी० दुहु वोटाह। २ बी० सिरायी।

**अर्थ**—यह सुनकर महरी चाँद के पास आयी, [और उसने पूछा,] "ऐ वहू, तू क्यो क्रुद्ध होकर जा रही है ? (२) तू, ऐ वेटी, [अभी] दूध (जन्म) के दाँतो वाली वालिका है, तू क्या जाने कि पुरुष की रेखा (कार्य-शैली ?) कैसी होती है ? (३) तू अभी मुग्धा है, तू पुरुष को क्या जाने ? विना पानी के सत्तू तू कैसे सान रही है ? (४) सोना-चाँदी खूब पहने तथा चीर दिन-प्रतिदिन धुलाकर धारण करे। (५) जव तक कि वावन सयोग्य हो, तू पानो फूलो के रस का [ही] भोग करे। (६) यदि तू राजमहर की कन्या है, तो तू (उसके) अच्छे कुल को लज्जित न करे। (७) दूध को तप्त भले ही औटो, उसे, ऐ चाँदा, ठण्डा करके ही तो पीती हो।"

(४६)

'तुम्ह हू सासु एतनेहि को' आनी। राखहु दूध 'पियावहु' पानी।
दही न देहु खाउ 'जेहि' लाई। महियरि 'केहू परे' अडाई।
सोन रूप का 'हमरे' नाही। 'जना' सहस 'जेवनारिहिं' खाही।

